ओर बढ़ीं। उनकी संख्या अधिक होनेसे मार्ग ठसाठस भरा था, जलाशयके मार्गमें कहींपर हंसिनी बैठी थी, कहींपर पत्थरोंसे टकराती हुई नदियाँ द्रुत वेगसे बह रही थीं, कहीं मोती बिखरे हुए थे और भ्रमरसमूह पुष्पको छोड़कर अधिक सौरभके लोभसे रमणियोंके मुखपर आ रहे थे। मोर मोरनीपर पङ्खसे छाया कर रहा था। हंस-समूह कमलश्रेणियोंमें छिपे हुए दिन व्यतीत कर रहे थे। चकवा चकईका मुखचुम्बन कर रहा था। ऐसे मार्गोंसे जब यादवाङ्गनाएँ जलाशयके पास पहुँचीं, तब पक्षियोंके कलरवसे स्वागत करते हुए जलाशयने कमलयुक्त तरङ्गोंसे यादवाङ्गनाओंके लिए अर्घ्य देकर उनका आतिथ्य किया। उस समय भगवान्‌की पटरानियोंके पाणिकमलसे जलाशयके कमलोंकी शोभा तुच्छ हो रही थी। जलमें पतिके साथ प्रवेश करना नहीं चाहती हुई किसी नवोढाको जब उसकी सखियोंने उसे पानीमें ढकेल दिया, तब वह डूबनेके भयसे पतिकी देहसे चिपक गयी। विजयसार पुष्पके समान गौरवर्ण रमणियोंका शरीर पानीमें डूबनेपर भी झलक रहा था। जलक्रीडा करनेवाली रमणियोंके हाथमें सुनहली पिचकारी, गन्धद्रव्य आदि थे तथा उनके कपड़े कुसुम्भी रँगसे रंगे हुए थे। कोई रमणी सखीको पानीसे सींचनेके बहाने अपना अभिप्राय प्रदर्शन करती हुई पतिके सम्मुख बद्धाजलि हो रही थीं। पतिके द्वारा सपत्नी-को सींचे जानेपर रोती हुई रमणीके दुःखसे जलाशयका जल श्यामल हो जाता था। जलमें भींगनेके कारण रमणियोंकी करधनियाँ नहीं बज रही थीं। अधिक जलक्रीडा करनेसे पानीमें गिरे हुए रमणियोंके चमकीले सुवर्णभूषण बडवाग्निकी ज्वाला जैसे शोभ रहे थे। जलक्रीडा करनेसे रमणियोंके स्तनकलशोंके चारों ओर जलबिन्दु हारके मोतियोंके समान शोभ रहे थे। जलक्रीडा करनेके उपरान्त हाथमें कमल लिए जलसे निकलती हुई, देवोंको आश्चर्य-चकित करनेवाली किसी परम सुन्दरीको देखकर श्रीकृष्ण भगवान्‌को समुद्रमन्थनसे निकली हुई लक्ष्मीका स्मरण हो रहा था। पहने हुए रमणियोंके महीन वस्त्र भीगकर चिपक जानेसे उनकी जङ्घाएँ स्पष्ट दिखलायी पड़ रही थीं। पानीमें भींगे केशको सुखाती हुई किसी रमणीके केश पतिके समीपस्थ होनेके कारण स्वेदयुक्त होते रहनेसे भींगे ही रहते थे। रमणियोंके इसप्रकार जलक्रीडा कर बाहर निकलनेपर सूर्य-भगवान् अस्तोन्मुख हो गये।

## नवम सर्ग

### ( सूर्यास्तवर्णन )

जलविहारके पश्चात् जब रमणियाँ अपने-अपने भवनमें पहुँचीं उस समय

सूर्यास्तकालीन दिनका अन्तिम समय वृद्धावस्थाको प्राप्त मन्ददृष्टि वृद्ध पुरुषके जैसा क्षीणकान्ति प्रतीत हो रहा था। पक्षिसमूह कलरव करते हुए अपने निवास वृक्षकी ओर जा रहे थे। अरुण वर्णवाला आधा अस्त हुआ सूर्यबिम्ब सृष्टिके आदिमें ब्रह्माके द्वारा नखसे विदीर्ण किये गये सुवर्णमय अण्डाके समान शोभता था। कमलिनियाँ मुकुलित हो रही थीं। तारा एवं चन्द्रमाका उदय न होनेपर भी शान्त गर्मीवाला अन्धकाररहित आकाश शोभ रहा था। सन्ध्याके प्रादुर्भूत होनेपर मदोन्मत्त कामिनियां नेत्रोंमें सुर्मा लगा रही थीं क्योंकि दिनमें शिथिल पड़ी हुई रमणियोंकी कामवासना जाग्रत हो उठी थी। उसी समय शेषनागके मणियोंकी किरणोंके समान पूर्वदिशामें चन्द्रिका छिटकने लगी। पूर्वदिशामें चन्द्रकलासे कुछ विदीर्ण हुआ आकाश क्षणमात्रके लिए शिवजीकी मूर्ति-जैसा प्रतीत हो रहा था। इसप्रकार क्रमशः सम्पूर्ण चन्द्रमण्डलके उदय होनेपर अन्धकार-समूह नष्ट हो गया, समुद्र बढ़ने लगा और चन्द्रमा तथा रात्रि ये दोनों ही एक दूसरेकी शोभा बढ़ाने लगे, कुमुदिनी विकसित हो गयी, चन्द्रिकासंसर्ग होनेपर चन्द्रकान्तमणिकी प्रतिमाएँ पसीजने लगीं और रमणियों की कामवासनायें बढ़ने लगीं। गम्भीरतम समुद्रको क्षुब्ध करनेवाले चन्द्रमाका उदय होनेपर अनुरागी यादव लोग भी कामवासनासे क्षुब्ध हो उठे। खिड़-कियोंसे चन्द्रकिरणें महलोंके भीतर प्रविष्ट होने लगीं। रमणियाँ शृङ्गार करने लगीं। किसीने मोतीका सुन्दर हार और किसीने करधनी पहनी। किसीने अधरोंमें लाक्षा, कपोलोंमें लोध्रपुष्पका पराग और नेत्रोंमें अञ्जन लगाया। किसीने प्रियतमके आलिङ्गनमें व्यवधानकारक चन्दनका लेप भी वक्ष स्थलमें नहीं किया। कोई रमणी जघनस्थ हाथपर कपोलमण्डल रखकर अव्यक्त मधुर गीत गाती हुई पतिके आगमनके लिए उत्कण्ठित हो रही थी। कोई युवक आते ही प्रियतमाका गाढ़ालिङ्गन कर रहा था। कोई युवक पीछेसे आकर प्रियतमाके नेत्रोंको बन्द कर प्रहसन कर रहा था। कोई रमणी प्रियतमका अभ्युत्थान आदि स्वागत करनेमें बार-बार स्खलित होकर भी प्रियतमको आनन्दित कर रही थी। कोई मानवती स्त्री प्रियतमको देखते ही नीवीके शिथिल होनेसे लज्जित हो अधोमुखी हो रही थी। किन्तु मद्यपान करनेसे लज्जा छोड़कर सभी रमणियाँ सुरतमें अग्रसर होने लगीं।

## दशम सर्ग

### ( मद्यपान–वर्णन )

कामीलोग मद्यपान करते समय उससे भी अधिक सुस्वादु रमणियोंका अधर-

पान कर रहे थे। भ्रमरसमूह मद्यके सौरभसे आकृष्ट होकर उसपर गूँज रहे थे। मदिराके प्यालेमें प्रियतमका मुख प्रतिबिम्बित हो रहा था। कोई नायक प्रियतमाके द्वारा पीकर दिया गया मद्य अभूतपूर्व स्वादयुक्त मानकर पी रहा था। प्यालेमें रखे मद्यको सुवासित करनेके लिए कमल रखा गया था। अतएव उसे पीते हुए कामिजन जिह्वासे मद्य-स्वादको तथा नासिकासे कमल-सौरभको एक साथ ग्रहण कर रहे थे। अधिक मद्यपान करनेसे नशा बढ़ जाने-पर रमणियाँ अंट-संट बोलती हुई काम-सम्बन्धी गुप्त रहस्योंको भी कहती हुई हँस-हँसकर कटाक्ष आदिके साथ चातुर्यपूर्ण बातें कर रही थीं। कोई नवोढा रमणी मद्यके नशेमें लज्जारहित हो अर्द्धोन्मीलित नेत्रसे पतिको देख रही थी। मद्यपानसे लाल नेत्रोंवाली कोई रमणी पहले छिपायी गयी अपनी कामवासना-को प्रियतमसे प्रकाशित करने लगी। प्रियतम द्वारा समर्पित मद्यका पानकर 'प्रमदाओंका नाम अन्वर्थ हो रहा था। 'मद्य-पानसे धुले हुए लाक्षारसवाले अपने अधरको 'प्रियतमके अधरका स्पर्शकर लाक्षारससे रँग रही हूँ' ऐसा भाव सखी के सामने प्रदर्शित करती हुई कोई रमणी प्रियतमके अधरका पान कर रही थी। रमणीके पतिका गाढालिङ्गन करनेपर उसकी सपत्नीका हृदय विदीर्ण हो रहा था। पति द्वारा गाढालिङ्गन करनेपर भी रमणीके स्तनाग्र कठोरतम होनेसे दब नहीं रहे थे। पतिके आलिङ्गन करनेपर स्वेदसे रमणीका वस्त्र गीला, शरीर पुलकित और नीवी नीचेकी ओर खिसक रही थी। इस-प्रकार बाह्यरति करनेके बाद आभ्यन्तर सुरत करनेकी इच्छा करते हुए नायक रमणियोंके स्तनादिकों पर हाथ बढ़ा रहे थे। किन्तु मुस्कराती हुई रमणियाँ पतिकी सम्भोगेच्छाका विरोध करती हुई उसके हाथको रोककर पतिको भर्त्सित कर रही थीं, और अधरदंशन तथा स्तनमर्दनमें आनन्द पाती हुई भी बनावटी रोना रो-रोकर अपने पतिको वशीभूत कर रही थीं। उस समय रमणियोंके सीत्कार, करुणा, प्रेम तथा निषेध-सूचक वचन, स्मित और भूषण-ध्वनि कामिजनोंकी कामवृद्धिमें सहायक बन रहे थे। इसप्रकार पतियोंकी रुचिके अनुसार ही सुरत करती-कराती सभी रमणियाँ थक गयीं तथा अपने-अपने अङ्गोंको कपड़ोंसे ढकनेके लिए व्यग्र हो उठीं और उधर सबेरा भी होने लगा।

## एकादश सर्ग

### ( प्रभात–वर्णन )

श्रीकृष्ण भगवान्‌को जगानेके लिए मधुर कण्ठवाले बन्दीलोग उच्च स्वरसे

प्रभाती गाने लगे। बन्दियोंकी प्रभाती सुनकर भी कामीलोग सुरतके आलस्यसे करवट बदल रहे थे। चन्द्रमा के अस्तप्राय होनेसे पूर्वदिशा स्वच्छ हो रही थी। चन्द्रकी शुभ्रकिरणोंसे पश्चिम दिशा कुछ अरुणवर्ण होकर शोभ रही थी। क्रमशः मुकुलित एवं विकसित होते हुए कुमुद तथा कमलोंके समूह भ्रमरगुञ्जनसे युक्त होकर क्रमसे अवनति तथा उन्नतिकी मध्यावस्थामें स्थित होकर समानरूपसे शोभ रहे थे। मालती पुष्पकी सुगन्धसे युक्त वायुके बहनेसे रात्रिकालीन अविरत सुरतसे श्रान्त रमणियोंकी कामाग्नि पुनः उद्दीप्त हो रही थी। प्रभात-की शीतल-सुगन्ध वायु धीरे-धीरे बहने लगी थी और वाराङ्गनायें राजभवनसे अपने-अपने निवासस्थानको लौट रही थीं। सूर्योदय होनेके पहले ही अरुणसे अन्धकार दूर हो रहा था। रात्रिकी सुरतमर्दित पुष्पमालाओंको रमणियाँ गले-से उतार रही थीं। पाण्डुवर्ण चन्द्रमाकी कान्ति रमणियोंकी मुलकान्तिसे हीन हो रही थी। नवोढ़ा नायिकाएँ रात्रिके विविध सम्भोग वृत्तान्तोंका स्मरण कर स्वयं लज्जित हो रही थीं। द्विज लोग अग्निहोत्रादि प्रातः कृत्य प्रारम्भ कर रहे थे। तपाये गये स्वर्णके गोलेके समान निकलता हुआ सूर्य समुद्रके वड़वानलकी ज्वालासे सन्तप्त अङ्गार-जैसा लाल हो रहा था। नदियोंकी धारा सूर्यकिरणोंके सम्पर्कसे लाल हो रही थी। चन्द्रकिरणोंसे स्फटिकमणिनिर्मित-सा प्रतीत होता हुआ रात्रिका वह सुधाधवल प्रासाद इस समय सूर्यकिरणोंके सम्पर्कसे कुङ्कुमजलसे स्नात-सा प्रतीत हो रहा था। कमलोंके विकसित होनेसे उसमें बन्द हुए भ्रमर बाहर निकल रहे थे। इसप्रकार कल्पान्तमें जगत्का संहार कर क्षीरसमुद्रमें सोये हुए विष्णु भगवान्के समान सूर्य तारासमूहको नष्ट कर आकाशमें सोता हुआ-सा प्रतीत होने लगा।

## द्वादश सर्ग

प्रातःकाल सूर्योदयके बाद श्रीकृष्ण भगवान् सर्वगुण-सम्पन्न मनोरम रथपर आरूढ़ होकर शिविरसे बाहर निकले। उनके पीछे हाथी, घोड़े आदिपर शस्त्र-सज्ज होकर राजा लोग चल पड़े। तत्पश्चात् ठहरनेके लिये खड़े किये गये शिविरके तम्बू कनात आदिको समेट-समेट कर गाड़ी, ऊँट, बैल, खच्चर आदि वाहनोंपर लाद-लादकर पैदल सेना चलने लगी। सेना-प्रयाणके समय भयङ्कर शङ्ख एवं मृदङ्ग आदिकी ध्वनिसे विपक्षी राजाओंका हृदय पराजयकी आशङ्कासे दहल रहा था। रथ तथा हाथियोंके शब्द परस्पर मिश्रित होनेसे स्पष्ट नहीं मालूम पड़ते थे, केवल घोड़ोंकी हिनहिनाहट सुन पड़ती थी। रथोंके पहियोंसे

विदीर्ण भूमि हाथियोंके पैरोंसे समतल हो रही थी। ढालू भूमिपर रास खींचने- से धीरे-धीरे चलनेवाले घोड़े समतल भूमिपर लगाम ढीला करनेसे तेज चल रहे थे। उस सेनामें बहुतसे छत्रधारी राजाओंके होनेसे सर्वत्र छत्र-ही-छत्र दिखलायी पड़ते थे। इतनी विशाल होनेपर भी वह सेना मर्यादाबद्ध ( एक कतारसे बायें ) होकर चल रही थी। भगवान्ने रास्तेमें देखा कि ग्रामीण गोप गौओंके बीचमें मण्डलाकार बैठकर मद्य पी-पीकर उछल-कूद करते हुए अट्टहास कर रहे हैं। धानकी रखवाली करनेवाली गोपियाँ एक ओर सुग्गोंको उड़ाती थीं तो दूसरी ओर मृग धान चरने लगते थे और जब उधर मृगोंको खदेड़ती थीं तब इधर सुग्गे आकर धान खाने लगते थे, इसप्रकार बारी-बारीसे सुग्गों एवं मृगोंको भगानेमें व्यस्त धान्यगोपिकाओंको भगवान्ने मुस्कराते हुए देखा। सेनासे उड़ी हुई धूलि पर्वतोंके शिखरों तक पहुँच रही थी। हाथियोंके द्वारा हिलाये गये पेड़की डालोंमें लटके हुए छत्तोंसे उड़ी हुई मधुमक्खियोंके काटनेपर लोग भयसे इधर-उधर भाग रहे थे। विशाल सेनाके नदी पार करते समय नदीका प्रवाह उलटा ही बहने लगता था। हाथियोंके प्रवेश करनेके पहले ही घोड़ोंकी टापोंसे नदी पङ्किल हो जाती थी तथा हाथी-दाँतों से तटोंको तोड़- तोड़कर नदीको स्थल तथा अपने मदजलके प्रवाहोंसे स्थलको दूसरी नदी बना देते थे। इसप्रकार वह विशाल सेना बहुत-से नगरोंको पार करती हुई अगम अथाह यमुना नदीके तटपर आकर रुक गई। उस समय वह यमुना नदी बलसे पृथ्वीको पार करनेके लिए उद्यत श्रीकृष्ण सेनाकी सीमा-जैसी ज्ञात हो रही थी। उस यमुना नदीको कुछ लोगोंने नावोंसे तथा कुछ लोगोंने तैरकर और हाथी, घोड़े, बैल आदिने उसमें घुसकर पार किया। इसप्रकार यमुनाको पारकर भगवान् श्रीकृष्णकी वह सेना हस्तिनापुरकी ओर बढ़ी।

## त्रयोदश सर्ग

श्रीकृष्ण भगवान् की सेनाके यमुनाके पार आजानेका समाचार सुनकर भीमादि चारों अनुजोंके साथ उनकी अगवानीके लिए अत्यन्त द्रुतगतिसे आते हुये महाराज युधिष्ठिरके रथके घोड़ोंकी टापोंसे उत्पन्न शब्द एक प्रकारका बाजा बन रहा था। श्रीकृष्ण भगवान्को दूरसे ही देखकर युधिष्ठिर रथसे पहले उतरना चाहते थे, किन्तु श्रीकृष्ण भगवान् झट उनसे भी पहले रथसे उतर पड़े। अपने गौरवको बढ़ाते हुए त्रिलोकवन्दित भगवान् श्रीकृष्णने बुआके पुत्र युधिष्ठिरको नम्र होकर प्रणाम किया। और युधिष्ठिरने छातीसे लगाकर भगवान्

का आलिङ्गन किया और विनयसे नम्रीभूत होकर उनके केशोंका चुम्बन किया। अनन्तर भगवान्‌ने भीम आदिका तथा यादवोंने पाण्डवोंका एवं यादवाङ्गनाओंने पाण्डवाङ्गनाओंका परस्परमें आलिङ्गन किया। इसप्रकार परस्परमें मिलनेके बाद युधिष्ठिरके अनुनय-विनय करनेपर अर्जुनके हाथका सहारा लेकर भगवान् युधिष्ठिरके रथपर चढ़ गये। उस समय युधिष्ठिर भगवान् के सारथी बन गये, भीमसेन चामर चलाने लगे, अर्जुनने छत्र थाम लिया और नकुल-सहदेव अनुचर बनकर पार्श्वमें खड़े हो गये। इसप्रकार आगे बढ़ती हुई सेनाकी दुन्दुभि आकाश तक फैल गयी और उस शुभकारक समागमको देवगण विमानसे आकाशमें स्थिर होकर देखने लगे। इतनेमें युधिष्ठिरके यज्ञमें आये हुए राजाओंके शिविरोंसे घिरे हुए तथा स्वागतार्थ अनेक द्वारोंसे सुशोभित हस्तिनापुरमें भगवान् श्रीकृष्ण प्रविष्ट हो गये। उन्हें देखनेके लिए नगरकी रमणियाँ अपना-अपना काम अधूरा ही छोड़कर खिड़कियोंपर पहलेसे ही खड़ी थीं। किसी रमणीने शीघ्रताके कारण करधनीको हार बना लिया तो किसीने केशोंमें कर्णभूषण लगा लिया। किसीने दुपट्टेको पहन लिया तो किसीने साड़ीको ओढ़ लिया और कोई कर्णभूषणको कङ्कणके स्थानपर पहन कर चली आई। कोई रमणी आधे रँगे हुए गीले पैरोंसे ही चली आई थी, जिससे पृथ्वीपर उसके पैरोंके गीले महावरके चिह्न अंकित हो गये थे। कोई करधनी तथा नूपुरको बजाती हुई महलके ऊपर चढ़ रही थी। छतपर चढ़कर देखती हुई किसी रमणीका दुपट्टा हवासे उड़कर पताका-जैसा शोभता था। कोई रमणी भगवान्‌को निर्निमेष दृष्टिसे देख रही थी, कोई कान खुजलानेके कपटसे अपना भाव प्रकट कर रही थी; कोई अङ्गुलिको हिलाकर उन्हें बुला रही थी। जिस समय भगवान् युधिष्ठिरके सभास्थलमें पहुँचे, उस समयकी शोभा अमरावतीकी शोभाको भी तिरस्कृत कर रही थी। उसके महल पद्मराग मणिसे बने थे और उसके बीचमें इन्द्रनीलमणि लगे थे। चाँदनीमें भी स्फटिक मणिके बने महलोंकी प्रभाका एकीभाव होजानेसे लोग अन्धकारके समान ही हाथसे स्पर्श कर आगे बढ़ते थे। नागमणियोंके बने हुए उस सभास्थलका प्रांगण मेघके गरजनेसे वैडूर्य मणियोंके अङ्कुरोंसे युक्त हो जाता था। उस सभास्थलमें नलिनीपत्रोंसे पानी बिलकुल ढक गया था, अतएव उस स्थानको सूखा समझकर चलते हुए दुर्योधनको देखकर भीमसेनके अट्टहास करनेपर सब राजा क्षुब्ध हो गये थे। वहाँ इन्द्रनीलमणियोंकी फैलती हुई किरणोंसे सूखी

हुई भूमिको भी जलपूर्ण समझकर भींगनेके भयसे कपड़ेको उठाकर नवागन्तुक लोग चल रहे थे। इसप्रकारके अद्भुत सभास्थलमें पहुँचकर भगवान् श्रीकृष्ण तथा युधिष्ठिर रथसे उतर कर उच्चतम मनोहर रत्नजटित स्वर्णसिंहासनपर दोनों एक ही साथ बैठे।

## चतुर्दश सर्ग

सिंहासनारूढ़ भगवान् श्रीकृष्णसे युधिष्ठिर ने कहा, 'हे भगवन्! मैं इस समय यज्ञ करना चाहता हूँ, आप आज्ञा देकर अनुगृहीत कीजिये क्योंकि मुझे आपके ही कारण धर्मराज कहलाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। दोषहीन यज्ञ करनेका इच्छुक मैं सम्पूर्ण यज्ञ-सामग्रियोंको एकत्रित कर आपकी आज्ञाकी प्रतीक्षा कर रहा हूँ। आपके सान्निध्यसे मेरा यज्ञ निर्विघ्न पूर्ण हो जायगा।' इत्यादि बातें सुनकर भगवान्ने कहा, 'हे राजन्! मैं आपके शासनमें रहता हुआ कठिनतम आज्ञाका भी पालन करने को सर्वदा तत्पर हूँ, आप मुझे अर्जुनसे भिन्न मत समझिये। जो राजा आपके यज्ञमें बतलाये हुए कार्यको भृत्यवत् बनकर नहीं करेगा, उसके शिरको मेरा यह सुदर्शनचक्र पृथक् कर देगा।' उनके ऐसा कहनेपर राजा युधिष्ठिर यज्ञ करनेके लिए प्रस्तुत हो गये। वैदिक लोग सामवेदादि पढ़ने लगे। द्रौपदीके हविष्यादि यज्ञसामग्रीके निरीक्षण करनेसे संस्कारप्राप्त हविष्यको ऋत्विज् लोग अग्निमें हवन करने लगे। दिङ्-मण्डलको धूमिल करता हुआ अग्निधूम आकाशकी ओर बढ़ने लगा। समुद्र-मन्थनसे उत्पन्न अमृतका भोजन करनेवाले देवतालोग मन्त्रपूर्वक अग्निमें छोड़े गये हविष्यरूप अमृतका भोजन करनेके लिए उतावले हो उठे। सभी आवश्यक सामग्रियोंके सर्वदा प्रचुर मात्रामें वर्तमान रहनेसे उस यज्ञमें किसी भी सामग्री का प्रतिनिधि द्रव्य नहीं लिया जाता था। इसप्रकार यज्ञ समाप्त होने पर महाराज युधिष्ठिर ब्राह्मणोंको यथेच्छ यज्ञदक्षिणा देकर सन्तुष्ट कर रहे थे और उधर युधिष्ठिरको उपहारमें अमूल्य रत्न देनेके लिए राजालोग बाहर खड़े होकर उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे। एक राजाके द्वारा उपहारमें दी हुई धनराशि ही यज्ञकार्यको पूरा करनेके लिए पर्याप्त थी, किन्तु युधिष्ठिरने सभी राजाओंके दिये हुए अमूल्य उपहारोंको दान कर ब्राह्मणों को दे दिया। किंबहुना उस समय महाराज युधिष्ठिरने पराजित राजाओंको भी स्वतन्त्र कर दिया। इस प्रकार यज्ञके अन्तमें भीष्मपितामहकी आज्ञासे ब्राह्मणों तथा राजाओंके समुदाय में सर्वगुणसम्पन्न ब्रह्मके अंश, योगियोंके ध्येय, एवं सृष्टि-पालन-संहार करनेवाले

सर्वज्ञ, भूभारहर्ता, पञ्चमहाक्लेशोंसे रहित, कर्मफलसे असम्पृक्त पुराणपुरुष भगवान् श्रीकृष्णको प्रथमार्घ देकर महाराज युधिष्ठिरने यज्ञ संपन्न किया।

## पञ्चदश सर्ग

युधिष्ठिरकृत श्रीकृष्ण भगवान्की अग्रपूजा सत्कारको देख अभिमानी शिशुपाल कटुवचन कहने लगा—'हे युधिष्ठिर ! साधुजनोंसे अपूजित कृष्णकी पूजा कर तुमने उसमें बहुत बड़ा स्नेह प्रदर्शित किया है, आश्चर्य है ! तुम्हें लोग झूठे ही 'धर्मराज' कहते हैं। यदि तुम्हें इस कृष्णकी ही अग्रपूजा करनी थी तो इन राजाओंको निमन्त्रण देकर क्यों बुलाया ? अथवा मूर्ख ! तुम लोग धर्मतत्त्व को नहीं जानते। यह पके बालोंवाला बूढ़ा भीष्म बुद्धिहीन हो गया है। हे भीष्म ! सचमुच ही नीचगामिनी–नदी ( गंगा ) के तुम पुत्र हो।' इसप्रकार युधिष्ठिर तथा भीष्मको फटकार कर भगवान् कृष्णसे कहने लगा—'हे कृष्ण ! राजोचित पूजाको स्वीकार करना तुम्हें उचित नहीं था, तुम्हें सोचना चाहिये था कि मैं कौन हूँ। तुमने मधुमक्खियोंको मार कर 'मधुसूधन' नाम प्राप्त किया है, मगधराज जरासन्धसे अठारह बार पराजित होकर भी बलरामजी के साथ रहनेसे तुम बलवान् कहलाते हो। तुम्हें सत्यभामा अतिशय प्रिय है, अतएव तुम 'इष्टसत्य' कहलाते हो, शत्रुपक्षपीडित अपनी सेनाकी रक्षामें असमर्थ होकर लोकमें ख्यातिके लिए भारभूत चक्रको धारण कर 'चक्रधर' कहलाते हो। हे विवेकहीन कृष्ण ! गुणहीन तुम्हारी यह पूजा केशहीन मस्तकमें कंघी फेरनेके समान हास्यकारक है।' इस प्रकार भगवान् कृष्ण को फटकार कर शिशुपाल उपस्थित राजाओंसे कहने लगा—'सिंहके समान आपलोगोंके उपस्थित रहने पर इस गीदड़के समान कृष्णकी अग्रपूजासे क्या आपलोगोंका अपमान नहीं हुआ है ? पूतनाका वध करते समय उसे स्त्री समझकर यदि इसे दया नहीं आयी तो नहीं सही, किन्तु दूध पीनेसे वह इसकी धर्मानुसार माता हो गयी थी, फिर भी इसने उसका वध कर ही डाला। जो इसने शकट उलट दिया, यमलार्जुन वृक्षोंको उखाड़ दिया एवं छोटे गोवर्धन पहाड़को धारण कर लिया, इसमें शूरवीरोंको कोई आश्चर्य नहीं होता। कंस की गायों को चराने वाले इसने जो स्वामि( कंस )वध किया, यह क्या आश्चर्य नहीं है ?' इस प्रकार कहकर वह नरकासुरके साथ ताली बजाकर जोरोंसे हँसा। भगवान् श्रीकृष्ण शिशुपाल के इन नये अपराधोंको मन ही मन गिन रहे थे। उसके इसप्रकार परुष वचनोंको सुनकर क्षुब्ध भीष्मपितामह गरजकर बोल उठे—

'मैंने इस सभामें भगवान् श्रीकृष्ण की पूजा की है, जो इसे सहन नहीं करता वह युद्धके लिए तैयार हो जाय, मैं ऐसे सब राजाओंके शिरपर पैर रखता हूँ।' इसी समय क्रोधसे फुफकारता हुआ सर्पके समान लम्बी सांस लेता हुआ शिशुपाल बोल उठा—'हे राजाओ ! इन जारज पाण्डवों तथा नपुंसक होनेसे स्त्रीकल्प भीष्मके साथ कंस के दास कृष्णको क्यों नहीं अभी मार डालते ? अथवा आप लोग ठहरें, मैं इसे शीघ्र ही बाणोंसे वेधकर मार डालता हूँ।' ऐसा कहकर वह अपने शिविरमें जाकर युद्धार्थ सेना-सन्नाह करने लगा। शिशुपालके शिविरमें रणदुन्दुभि बजते ही लोग इधर-उधर दौड़ने लगे, शूरवीरोंने कवच पहन लिया, सेनाके कलरवसे क्रुद्ध एवं मदोन्मत्त हाथियों, घोड़ों तथा रथोंको लोगोंने युद्धार्थ सुसज्जित किया और वे इधर-उधर दौड़ने लगे। उधर युद्धोत्साह बढ़ानेके लिए शिशुपालके शूरवीर लोग रमणियोंके साथ मद्यपान करने लगे। 'हे धूर्त !' तुम स्वर्गीय अप्सराओंके साथ सम्भोग करनेकी इच्छासे ( अर्थात् मरनेके लिये ) युद्धमें जा रहे हो' ऐसा कहकर उसे युद्धमें जानेसे रमणियां रोक रही थीं। रमणियां युद्धमें जाते समय अपने पतिका फिर दर्शन नहीं पानेकी आशङ्कासे कांप रही थीं। इसप्रकार युद्धमें प्रयाण करनेवाले शिशुपाल-पक्षीय शूरवीरोंको पहलेसे ही नानाविध अपशकुन होने लगे।

## षोडश सर्ग

युद्धोन्मुख शिशुपालका भेजा हुआ कोई वाग्मी दूत भगवान् श्रीकृष्णकी सभामें आकर श्लेषद्वारा प्रिय-अप्रिय द्व्यर्थक वचन कहने लगा—'युधिष्ठिरको सभामें आपसे अप्रिय वचन कह कर खिन्न शिशुपाल आपका सत्कार करना चाहता है, अथवा—'मैंने कृष्णको फटकार कर ही छोड़ दिया, मारा नहीं, ऐसा सोचता हुआ वह आपका वध करना चाहता है। वह समस्त राजाओंके साथ प्रणत होकर आपका आज्ञाकारी बनेगा, अथवा—आपको छोड़कर सब राजाओंसे प्रणत वह यहाँ आकर आपको दण्डित करेगा। सूर्यवत् तेजस्वी, वशीकृत चित्तवाले कर्मसमर्थ आपको कौन राजा प्रणाम नहीं करता, अथवा—अग्निमें फतिंगेके समान—अत्यल्प सामर्थ्यवाले, स्वकार्यविनाशक एवं सबके वशवर्ती आपको किस गुणसे कोई प्रणाम करता है ? इस तरह विविध प्रकारके द्व्यर्थक कटु वचन कह कर दूतके चुप होनेपर श्रीकृष्ण भगवान्का संकेत पाकर सात्यकि कहने लगे—'हे दूत ! प्रत्यक्षमें मधुर तथा परोक्षमें कटु वचन कहनेवाले तुम्हारे जैसे दुष्टोंसे सदा सचेत रहना चाहिये। शिशुपाल यहाँ पर जिस भावनासे

आवेगा, तदनुरूप ही उसके साथ व्यवहार किया जायगा। यदि तुम अब कुछ और परुष वचन बोलोगे तो तुम्हें कठोर दण्ड भोगना पड़ेगा।' सात्यकिके ऐसा कहने पर भी वह दूत निर्भय होकर फिर कहने लगा—'मन्द व्यक्ति अपनी भलाई दूसरेके समझानेपर भी नहीं समझता, यही आश्चर्य है। हे कृष्ण! मैंने आपके हितके लिए ही उक्त वचन कहे हैं। मांसप्रिय सिंहके द्वारा छोड़ी गयी गजमुक्ताके समान युधिष्ठिरसे अपूजित भी शिशुपालका महत्त्व कम नहीं हुआ है। सैकड़ों अपराधोंको सहन करनेवाले आपका रुक्मिणीहरणरूप एक ही अपराध क्षमाकर शिशुपाल आपसे आगे बढ़ गये हैं। उन्होंने युद्धार्थ यादवोंको ललकारनेके लिये मुझे भेजा है। युद्धमें उनके सामने कोई भी नहीं टिकता। वे मित्रोंके लिए चन्द्रतुल्य आह्लादक तथा शत्रुओंके लिए सूर्यवत् सन्तापदायक हैं। वे अकेले ही चतुरंगिणी सेनाके साथ लड़ सकते हैं। आप इन्द्रके छोटे भाई उपेन्द्र हैं तो वे इन्द्रको जीतनेवाले हैं।' इसप्रकार विविध उपमा देकर शिशुपाल के ओजका वर्णन करता हुआ वह दूत अन्तमें यह कहने लगा कि 'हे श्रीकृष्ण! सूर्यका तेज लोकालोक पर्वतका उल्लङ्घन नहीं कर पाता, किन्तु हमारे राजा शिशुपालका विश्वव्यापी तेज बड़े-बड़े भूभृतों—राजाओंका अतिक्रमण कर जाता है। उनके शत्रुकी रमणियां पतियोंके मरने पर भी विभूषणा—श्रेष्ठभूषणवाली, पक्षा०—भूषणरहिता—ही रहती हैं। संग्राम होने पर वे युद्धमें आपको मार-कर रोती हुई आपकी रमणियोंपर दयार्द्र होकर उनके बच्चोंकी रक्षा करके अपने 'शिशुपाल' नामको चरितार्थ कर लेंगे।

## सप्तदश सर्ग

शिशुपालके दूतका असह्य कठोर वचन सुनकर सभास्थित सभी राजाओंके शरीर क्रोधसे लाल हो गये, पसीना बहने लगा, वे तमककर जंघाओं पर ताल ठोकने लगे और अधरोंको दाँतोंसे काटने लगे। बलरामजी दूतका वचन सुनकर अनादरके साथ अट्टहास करने लगे। इसी प्रकार उल्मुक, युधाजिद्, सुधन्वा, आहुकि, मन्मथ, पृथु तथा अक्रूर आदि योद्धा लोग आवेशमें आकर इतने क्रोधित हो उठे कि तत्क्षण ही शिशुपालको मसल देना चाहते थे। किन्तु दूत के परुष वचन सुनकर भी भगवान् श्रीकृष्ण तथा उद्धवजी शान्त ही बने रहे। अनन्तर उपर्युक्त राजा लोग युद्धकी तैयारी करने लगे। युद्धवार्तासे हर्षित यादव शूरवीरोंने कवच पहन लिये और हाथियों, रथों एवं घोड़ोंको युद्धोपयुक्त सज्जा से सुसज्जित करने के लिये बार-बार प्रेरित करने लगे। शूरवीरोंके तैयार

होनेपर भगवान् श्रीकृष्णजी 'शार्ङ्ग' धनुष, 'कौमोदकी' गदा तथा 'नन्दक' खड्ग आदि आयुधोंको ग्रहणकर रथपर आरूढ़ हो गये। उनकी सेना भी सब ओर दिशाओंको व्याप्त करती हुई आगे बढ़ने लगी। सेनामें हाथी चिंघाड़ने लगे, नगाड़े आदि बाजा बजने लगे, घोड़े हिनहिनाने लगे, उनकी प्रतिध्वनियोंसे आकाश विदीर्ण हो रहा था। कन्दराओंमें सोये हुए सिंह निकलकर भाग रहे थे। दिशाएँ धूलि-धूसरित हो रही थीं। शत्रुपक्षीय नगाड़ोंका बजना सुनकर वीर लोग अधिक उत्साहित हो रहे थे। शत्रुसेनाओंको देखते ही वे लोग आकाशमें मेघकी छायाके समान सर्वत्र समान रूपसे फैल गये। प्रलयमें त्रिभुवनको जठरमें धारण करनेवाले भगवान् श्रीकृष्णने शत्रुसेनाको देखते ही उसकी संख्याका अनुमान कर लिया। शिशुपालपक्षके सैनिक यादव-सैनिकोंको देखते ही हथियारोंको उठाकर उनकी ओर तेजीसे बढ़ने लगे तथा भगवान्‌के सैनिक भी शत्रुओंके सम्मुख वहुत तीव्रतासे बढ़ गये। शूरवीर लोग रत्नजटित कवचोंकी किरणोंसे व्याप्त होने पर, युद्धमें निरन्तर बाणोंसे बिंधे हुए-से प्रतीत होने लगे। सेनाके द्वारा उड़ायी गयी धूलि मेघ-समूहसे भी ऊपर चली गयी। वीर लोगोंके शिर पर धूलि पड़नेसे उनके केश पके हुए-से शुभ्र हो गये तथा सूर्य-बिम्ब भी छिप गया। धूलिसे दिशायें दिखलाई नहीं पड़ती थीं। पर्वतकन्दराओंमें धूलि-समूहके फैल जानेसे वहाँ अँधेरा हो गया। धूलिसमूहसे कुछ नहीं दिखलायी पड़ने पर भी हाथी मदजलकी गन्ध सूँघ कर प्रतिद्वन्द्वी हाथियोंके साथ लड़नेके लिये आगे बढ़ रहे थे। मुख आदि सात स्थानोंसे मद-क्षरण करनेवाले हाथियोंके ऊपर फैला हुआ धूलि-समूह चंदोवा-जैसा प्रतीत हो रहा था। पर्वतके समान विशालकाय हाथी मदजल की धारासे धूलिको धो रहे थे।

## अष्टादश सर्ग

युद्धके मैदानसे कभी नहीं भागनेवाले वे दोनों सेना-समूह गरजते हुए परस्परमें मिश्रित होकर अस्त्र-शस्त्रोंसे शत्रुओंपर प्रहार करने लगे। क्रोधावेशमें निकट आये हुए कोई दो वीर हाथियोंको छोड़कर परस्परमें मल्लयुद्ध कर रहे थे। बन्दी लोग उत्साहवर्द्धनार्थ योद्धाओंका नाम ले-लेकर उनकी वीरगाथा गा रहे थे। शत्रुकी तीक्ष्ण तलवारसे श्यामल कवचके कट जाने पर उसमें पड़ी रक्तरेखा मेघमें बिजली-जैसी चमक रही थी। नाकके रास्तेसे छाती तक बाणके घुसनेसे घोड़े हिनहिनाते हुए परेशान हो रहे थे। कोई हाथी प्रतिद्वन्द्वी हाथीके शरीरमें घुसे हुए अपने दांतोंको बार-बार गर्दन हिलाकर बड़ी कठिनतासे

निकाल रहा था। रक्तके संसर्गसे लाल-लाल उनके दांत समुद्रमें उत्पन्न होने वाले प्रवालांकुरके समान शोभित हो रहे थे। कोई हाथी किसी वीरको उठाकर जमीन पर पटककर और कोई दूसरे वीरको लकड़ीके समान बीचसे चीर रहा था। रक्तगन्धके सूँघनेसे क्रोधोन्मत्त हाथी वीरोंको कुचल कर उसकी अतड़ीको पैरमें फँसी हुई रस्सीके समान खींच रहा था। अतिशय आहत होनेसे मूर्च्छित कोई वीर हाथीकी सूँड़से निकले हुए जलबिन्दुओंसे सिक्त होकर होशमें आकर पुनः युद्ध कर रहा था। किसी योद्धाके कसकर बाण मारनेपर परस्परमें सटे हुए दो योद्धा एक ही बाणसे विद्ध होकर मरनेपर भी नहीं गिरते थे। डण्डे कट जानेसे राजाओंके श्वेतछत्र भूमिमें लुढ़ककर ऐसे मालूम पड़ते थे मानो मृत्युके भोजनके लिये चाँदीके थाल रखे गये हों। गड्ढोंमें एकत्रित हुआ रक्त यमराज की रमणियों की साड़ी रँगने के लिए घोले हुए कुङ्कुमजल-जैसा प्रतीत हो रहा था। आहत एवं मृत योद्धाओंके रक्तकी नदियाँ बहने लगी थीं। उन रक्त-मयी नदियोंमें योद्धाओंके मुण्ड कमल जैसे तैर रहे थे। निरन्तर उस रणक्षेत्रमें मांसको खाते और रक्तको पीते हुए गीदड़ हर्षसे 'हुआँ-हुआँ' कर रहे थे। कच्चा मांस खानेवाले गीध आदि चर्बीके लोभसे नगाड़े फाड़ रहे थे। मृत वीरोंके शरीरोंसे व्याप्त वह युद्धभूमि ब्रह्माकी अर्द्धरचित सृष्टि जैसी ज्ञात हो रही थी।

## एकोनविंश सर्ग

संग्राममें शिशुपालकी सेनाको हारते हुए देख बाणासुरका पुत्र वेणुदारी मत्त हाथीके समान यादवसेनापर टूट पड़ा। किन्तु केसरीके सामने वह टिक न सका, बलरामजीने सिंहके समान गरजकर एक ही बाणमें उसकी गर्दनको काट डाला। वेणुदारीके मरनेसे शिशुपालकी सेना अधिक क्रुद्ध होकर लड़ने लगी और अन्तमें सभी योद्धा लोग एकही साथ भगवान् श्रीकृष्णके पुत्र वीर प्रद्युम्न पर चारों ओरसे आक्रमण करने लगे। एक ही साथ सब ओरसे आती हुई राजाओंकी सेनाको उस वीर बालकने अकेले ही इसप्रकार रोका जिस प्रकार सब ओरसे आती हुई नदियोंको अकेला समुद्र रोकता है। उस समय शत्रुके चमकते हुए असंख्य बाणोंसे विंधा हुआ बालक प्रद्युम्नका शरीर मंजरी-युक्त विशाल वृक्षके समान शोभ रहा था। उसके बाण विजलीके समान बहुत ही तेजीसे छूट रहे थे। इस वीर बालक का एक भी बाण विफल नहीं होता था। क्षणमात्रमें ही शिशुपालकी सेनामें भगदड़ मच गयी। त्राहि-त्राहि से

आकाश गूंज उठा। कितनोंने तो इस बालककी शरणमें आकर आत्मसमर्पण कर दिया। देवगण इस बालककी वीरता पर प्रसन्न होकर आकाशसे पुष्पवृष्टि कर रहे थे। यह समाचार सुनकर शिशुपाल जल उठा। त्वरित ही वह अक्षौहिणी सेनाके साथ संग्राममें आ पहुँचा। शिशुपालकी वह विकट शस्त्रसज्ज सेना काव्यरचनाके समान सर्वतोभद्रबन्ध ( देखो पृ. ८५४ ), चक्रबन्ध ( दे. पृ. ८९९ ) गोमूत्रिकाबन्ध ( दे. पृ. ८६४ ), मुरजबन्ध ( दे. पृ. ८५५ ), तथा अर्धभ्रमकबन्ध ( दे. पृ. ८७५ ) आदिसे युक्त दुर्जय दिखाई दे रही थी। वह संग्राममें आते ही यादवसेनासे टकरा गयी। उभय दलोंमें विकट संग्राम होने लगा। उस घोर संग्रामको आकाशसे विद्याधर लोग भी देखकर चकित हो रहे थे। सेनाके असंख्य हाथियों, घोड़ों तथा वीरोंका संहार करता हुआ शिशुपाल तेजीसे आगे बढ़ रहा था और यादवोंकी सेना संत्रस्त हो रही थी। इसप्रकार शिशुपालकी विजय सुनकर भगवान् श्रीकृष्णका पांचजन्य ( शंख ) बोल उठा। अत्यन्त देदीप्यमान रथपर आरूढ़ महाधनुष लिये भगवान् संग्राममें आ पहुँचे। उनके आते ही शंखध्वनिसे गगन कंपित हो उठा। क्षणमात्रमें ही शिशुपालका वह सप्त-पंक्तिबद्ध सेना-व्यूह भगवान्‌के एक ही बाणमें ध्वस्त हो गया। पृथिवीके भारभूत शिशुपालके जितने योद्धा लोग थे सभीकी गर्दनको भगवान्‌ने अपने तीक्ष्ण बाणोंसे काट डाला। उस समय क्रोधावेशमें आकर भगवान् इतने बाणों को छोड़ रहे थे कि उन बाणोंसे आकाश ढक गया था—सूर्य भी दिखलाई नहीं पड़ते थे।

## विंश सर्ग

संग्राममें भगवान् श्रीकृष्णके अतुलित पराक्रमको शिशुपाल सहन नहीं कर सका। उसकी भौहें तन गयीं, वह सिंहनाद करता हुआ प्रलयकालीन अग्निके समान धधकता हुआ तीक्ष्ण बाण बरसाने लगा। उसके बाणोंसे आकाश इस तरह ढक गया कि धरतीसे ऊपरके सूर्य या विद्याधर कोई नहीं दिखलाई दे रहे थे। शिशुपालने इतने बाणसमूहको एक साथ छोड़ा था कि यादवी सेना उसके बाणोंके व्यूहमें पड़कर टस-मस नहीं हो सकती थी। उससे निकलने और भागनेका भी कोई रास्ता नहीं था। शिशुपालके वज्रके समान धनुष्टंकार से धरती हिल रही थी। यह देख भगवान्‌का धनुष शिशुपालकी ओर तन गया। क्षणमात्रमें ही उन्होंने शिशुपालके सभी बाणों को काटकर पृथिवी पर गिरा दिया। यह देख यादवोंकी सेना जयनाद करती हुई प्रफुल्लित हो उठी। भगवान्

इस तेजीसे बाणोंको छोड़ रहे थे कि देखने वालोंकी निगाहें उनपर टिक नहीं रही थीं। भगवान् के इस चमत्कारको देखकर शिशुपालने स्वापन ( सुला देने वाला ) अस्त्र चलाया पर भगवान्के कौस्तुभमणिके सामने होते ही वह विलीन हो गया और उस अस्त्रसे ईषत् निद्रित यादवी सेना पुनः सचेत होकर लड़ने लगी। तदुपरान्त शिशुपालने नागास्त्र छोड़ा, जिससे बड़ी-बड़ी फणाओं को धारण करते एवं दाँतोंसे निरन्तर विष उगलते हुए असंख्य सर्प प्रकट होकर सेनापर आक्रमण करने लगे। किन्तु भगवान्के रथकी ध्वजा पर बैठे गरुड़जी भगवान्का संकेत पाते ही असंख्य रूप धारण कर रणस्थलमें उड़ने लगे और उनके भयसे सभी सर्प पातालमें छिप गये। तदुपरान्त शिशुपालने आग्नेयास्त्रका प्रयोग कर दिया। परन्तु भगवान्के मेघास्त्रके सामने वह भी विफल हो गया। इसप्रकार जब शिशुपालके सभी प्रयत्न विफल हो गये तब वह मर्मस्थलको विदीर्ण करनेवाले अंटसंट कुवचनोंसे भगवान्को उत्तेजित करने लगा। राजसूय यज्ञमें शिशुपालकी अभद्र वाणीको सुनकर भगवान्का कलुषित हृदय इसबार संग्राममें उसकी नीचताको बरदाश्त नहीं कर सका। अन्तमें भगवान्ने अपने सुदर्शन चक्रसे शिशुपालकी गर्दनको ही काट डाला।

कथासार समाप्त

—: ० :—

# विषय-सूची

( सर्गानुक्रम से श्लोकाङ्क )

वर्णन ४१–५४, हेमन्त ऋतुका वर्णन ५५–६१, शिशिर ऋतुका वर्णन ६२–६६ तथा पुनः वसन्त आदि छहों ऋतुओंका वर्णन ६७–७९।

सप्तम सर्ग—छहों ऋतुओंके श्रीकृष्ण भगवान्‌की सेवार्थ एक साथ ही प्रवृत्त होनेपर यादवाङ्गनाओंमें कामवृद्धि होना तथा उनका नायक सहित वन-विहारार्थ प्रस्थान करना १–२३, उपवन-शोभाका वर्णन २४–३१, यादवाङ्ग-नाओंके पुष्पावचय तथा विविध विलासोंके वर्णन ३२–६१, यादवाङ्गनाओंके वनविहार तथा स्वेदादि अनुभावोंका वर्णन ६२–७४ और जलक्रीडाकी इच्छा होनेका वर्णन ७५।

अष्टम सर्ग—जलक्रीडा करनेके लिए यादव-रमणियोंके सविलास प्रस्थानादिका वर्णन १–१५, जल-प्रवेश-वर्णन १६-२९, जल-क्रीडा-वर्णन ३०-६२, जलसे बाहर निकलने तथा केश सुखाने आदिका वर्णन ६३–७०, और अग्रिम सर्गमें वर्णयिष्यमाण सूर्यास्तकालका प्रस्ताव ७१।

नवम सर्ग—सूर्यास्तका वर्णन १–१३, सन्ध्याके प्रादुर्भावका वर्णन १४–१७, अन्धकारका वर्णन १८–२४, चन्द्रोदय तथा उससे होनेवाले उद्दीपन विभावादिका वर्णन २५–४२, चन्द्रोदय होनेसे कामातुर यादवाङ्गनाओंके प्रशाधनका वर्णन ४३-५५, दूतियोंसे कामनियोंका नायकोंके लिए सन्देश देना ५६–६१, उसका नायकोंसे सन्देश कहना ६२–६९, यादव नायकोंके रमणियों-के पास आने तथा मधुपानमें प्रवृत्त होनेका वर्णन ७०–८७।

दशम सर्ग—यादव तथा यादवाङ्गनाओंके मधुपानका वर्णन १–११, मधुपानके अनुभव (नशे) का वर्णन १२–३८, सुरत वर्णनके प्रसंगमें बाह्य तथा आभ्यन्तर सुरतोंका वर्णन ३९–८०, सुरतावसानका वर्णन ८१–९० और प्रभात होनेका प्रस्ताव ९१।

एकादश सर्ग—श्रीकृष्णजीके प्रबोधनार्थ वैतालिककृत प्रभातवर्णन१-६७।

द्वादश सर्ग—श्रीकृष्ण भगवान्‌के सेनासहित प्रस्थान करनेके वर्णनप्रसङ्गमें सेनाके पशुओं, मार्गस्थ धान्यगोपियोंकी चेष्टाओं, सैनिकोंके पर्वतपर चढ़ने और हाथियोंके समूहका वर्णन १-६५, सैनिकोंके यमुना-तटपर पहुंचनेका वर्णन ६६, यमुनाका वर्णन ६७–७० और सैनिकोंके यमुना पार करनेका वर्णन ७१–७७।

त्रयोदश सर्ग—श्रीकृष्ण भगवान्‌को यमुनापार आये हुए जानकर उनकी अगवानीके लिये अनुजों तथा सैनिकोंके साथ युधिष्ठिरके प्रस्थान का वर्णन

१–६, उन दोनोंका प्रणामादि शिष्टाचार, पाण्डव तथा यादव आदिके परस्पर मिलने आदि शिष्टाचारका वर्णन ७–१७, हस्तिनापुर जानेके लिए श्रीकृष्ण भगवान् के रथारूढ होनेपर युधिष्ठिरका सारथि होकर, भीमसेनका चामरिक, अर्जुनका छत्रधर तथा नकुलका पार्श्वानुगामी होकर प्रस्थान करनेका वर्णन १८–२५, हस्तिनापुरमें श्रीकृष्ण भगवान्के प्रवेश करनेका वर्णन २६–३१, उनको देखनेके लिए कार्यान्तरको बीचमें ही छोड़कर रमणियोंके अट्टालिकाओं पर चढ़नेका वर्णन ३२–३८, श्रीकृष्ण भगवान्के उन्हें देखनेका वर्णन ३९, श्रीकृष्ण भगवान् को देखकर कामातुर रमणियोंकी विविध चेष्टाओं तथा अवस्थाओंका वर्णन ४०-४८, राजमार्गको पार कर युधिष्ठिरकी यज्ञसभामें श्रीकृष्ण भगवान्के पहुँचनेका वर्णन ४९–५०, यज्ञ-सभाका वर्णन ५१–६०, रथसे उतर कर श्रीकृष्ण भगवान् के यज्ञसभामें प्रवेश करने, उनके आनेके हर्षमें नगरमें उत्सव होने आदिका वर्णन ६१–६९।

**चतुर्दश सर्ग**—श्रीकृष्ण भगवान्की प्रशंसा करते हुए यज्ञमें सहायक होनेके लिए उनसे युधिष्ठिरके प्रार्थना करनेका वर्णन १–११, श्रीकृष्ण भगवान् का उनके सहायक होनेकी स्वीकृतिके साथ अभयदान प्राप्तकर युधिष्ठिरके यज्ञमें प्रवृत्त होनेका वर्णन ११–१७, यज्ञ-वर्णन १८–५२, भीष्मपितामहसे 'इस यज्ञमें आद्य पूजा किसकी की जावे' ऐसा युधिष्ठिरके प्रश्न करनेपर पितामहका उन्हीं को आद्य पूजाके योग्य बतलाना ५३–८७ और तदनुसार युधिष्ठिरका श्रीकृष्ण भगवान् को प्रथमार्घ्य देना ८८।

**पञ्चदश सर्ग**—श्रीकृष्ण भगवान्की प्रथम पूजासे क्रुद्ध शिशुपालकी शारीरिक चेष्टाओंका वर्णन १–११, उसका युधिष्ठिरको, श्रीकृष्ण भगवान्को तथा भीष्मपितामहको उपालम्भ देना १२–३३, उसका श्रीकृष्ण भगवान्की निन्दा करते हुए उनके विरुद्ध राजाओंको भड़काना ३४–३८, (पुनः पक्षान्तरसे श्रीकृष्ण भगवान्की स्तुति करते हुए उनकी निन्दा करनेका वर्णन प्रक्षिप्त १–३४), उनकी निन्दा कर वेणुदारीके साथ शिशुपालके ताल ठोंक अट्टहास करनेका वर्णन ३९, उक्त निन्दासे श्रीकृष्ण भगवान्के तथा उनके संकेतसे यादवोंके शान्त बने रहने का वर्णन ४०–४३, उक्त निन्दासे क्षुब्ध भीष्मपितामहके विरोधियोंको फटकारने का वर्णन ४४–४६, उनके वचनसे शिशुपाल पक्षीय राजाओंके क्रोधानुभाव तथा जानेके लिए तैयार होनेका वर्णन ४७–६२, शिशुपालके अत्युद्धत वचन कहनेका वर्णन ६३–६६, पाण्डवोंके मना करनेपर

भी यज्ञ-सभासे उसके अपने शिविर में जाने और युद्धार्थ सेना सन्नद्ध करनेका वर्णन ६७–७९, और युद्धमें जानेके पूर्व रमणियोंके साथ मद्यपान करते हुए शिशुपाल-पक्षीय शूरवीरोंके सम्मुख अपशकुनसूचक विविध चेष्टाएँ होनेका वर्णन ८०–९६।

षोडश सर्ग—शिशुपालके भेजे हुए दूतके श्रीकृष्ण भगवान्‌के यहाँ आकर उनकी स्तुति तथा निन्दासे युक्त श्लिष्ट वचन कहनेका वर्णन १–१५, उक्त वचन सुनकर श्रीकृष्ण भगवान्‌के संकेतसे सात्यकिके दूतको उचित उत्तर देनेका वर्णन १६–३७, उसे सुनकर आत्म-प्रशंसा करते हुए दूतके शिशुपालसे मेल करनेके लिए श्रीकृष्ण भगवान्‌से कहने तथा उसके पराक्रमोंका वर्णन करना ३८–८५।

सप्तदश सर्ग—दूतोक्त परुष वचन सुनकर श्रीकृष्ण भगवान्‌के पक्षवाले राजाओंके क्षोभका वर्णन १–१७, उक्त वचनसे श्रीकृष्ण भगवान् तथा उद्धव का शान्त ही बने रहनेका वर्णन १८–१९, दूतको फटकारकर विदा करनेके उपरांत श्रीकृष्णपक्षीय शूरवीरोंके युद्धार्थ तैयार होने तथा धूलि उड़ाते हाथियों का मद बहाती चतुरङ्गिणी सेनाके साथ आगे बढ़नेका वर्णन २०–६१।

अष्टादश सर्ग—उभय दलकी सेनाओंका घनघोर युद्धवर्णन १–८०।

एकोनविंश सर्ग—बलरामजी तथा वेणुदारीके युद्धका वर्णन १–७, शिनि-शाल्व, उल्मुक-द्रुमके युद्धका वर्णन ८–९, प्रद्युम्नके युद्धका वर्णन १०–२३, उनके युद्धकौशलसे क्रुद्ध शिशुपालके चतुरङ्गिणी सेनासहित युद्धार्थ आगे बढ़ने का वर्णन २४–४०, उसे आगे बढ़ते देखकर श्रीकृष्णकी सेनाके आगे बढ़कर उसकी सेना में प्रविष्ट होनेका तथा उभयपक्षीय सेनाके युद्ध करनेका वर्णन ४१–६४, हाथियोंके युद्धका वर्णन ६५–७१, युद्धभूमि आदिका तथा विजय करती यादव सेनाको शिशुपालके द्वारा रोके जानेका वर्णन ७२–८२, श्रीकृष्ण भगवान्‌का आगे बढ़कर युद्ध करने तथा शत्रुओंको रोकनेका वर्णन ८३–९३ और उनके शत्रुओंके साथ विविध अस्त्र-शस्त्रोंके द्वारा युद्ध करनेका वर्णन ९४–१२०।

विंश सर्ग—शिशुपालका श्रीकृष्ण भगवान्‌को युद्धार्थ ललकारने का वर्णन १, दोनोंके रथोंके एक दूसरेके सम्मुख होनेका वर्णन २–५, क्रुद्ध शिशुपालके धनुष्टङ्कार करने तथा सेनासहित श्रीकृष्ण भगवान्‌को बाणोंसे ढक देनेका वर्णन ६-१७, श्रीकृष्ण भगवान्‌के वीरासनसे स्थित होकर सेनासहित शत्रुओंपर बाण-

वृष्टि करने तथा उससे उनके व्यथित होनेका वर्णन १८–३१, शिशुपालके स्वापन्नास्त्र चलाने तथा उससे विपक्षी वीरोके निद्रित होनेका वर्णन ३२–३६, श्रीकृष्णजी द्वारा प्रकाश फैलाकर उक्त अस्त्र के प्रभावको नष्ट करनेका वर्णन ३७-४०, शिशुपालप्रयुक्त नागास्त्रसे यादव वीरोके बांधे जानेका वर्णन ४१-५१, श्रीकृष्ण भगवान्के संकेतसे ध्वजाग्रस्थ गरुड़से असङ्ख्य गरुड़ोके प्रकट होनेपर नागास्त्रके प्रभावके नष्ट होनेका वर्णन ५२–५८, गरूडास्त्रके विफल होनेपर शिशुपाल द्वारा आग्नेयास्त्र प्रयोग करनेका वर्णन ५९–६३, श्रीकृष्ण भगवान् के द्वारा प्रयुक्त मेघास्त्र से आग्नेयास्त्र-प्रभावके शान्त होने तथा आकाशके स्वच्छ होनेका वर्णन ६४–७५, शिशुपालप्रयुक्त अन्यान्य अस्त्रोंके श्रीकृष्णप्रयुक्त विविधास्त्रों द्वारा निष्फल होनेका वर्णन ७६, अपने अस्त्रोंके निष्फल होनेसे क्रुद्ध शिशुपालके श्रीकृष्णजीको कुवाक्य कहने का तथा श्रीकृष्ण भगवान्के सुदर्शन-चक्रसे शिशुपालके शिर काटनेका वर्णन ७७–७८ और शिशुपालवधसे हर्षयुक्त देवोंके पुष्प-वृष्टि करने तथा शिशुपालके शरीरसे निकले हुए तेजके भगवान्में विलीन हो जानेका वर्णन ७९ ।

—: ० :—

॥ श्रीः ॥

# शिशुपालवधम्

## 'सर्वङ्कषा'-'मणिप्रभा'-संस्कृत-हिन्दीटीकोपेतम्

## प्रथमः सर्गः

इन्दीवरदलश्याममिन्दिरानन्दकन्दलम् । वन्दारुजनमन्दारं वन्देऽहं यदुनन्दनम् ॥

दन्ताञ्चलेन धरणीतलमुन्नमय्य पातालकेलिषु धृतादिवराहलीलम् ।
उल्लाघनोत्फणफणाधरगीयमानक्रीडावदानमिभराजमुखं नमामः ॥

शारदा शारदाम्भोजवदना वदनाम्बुजे ।
सर्वदा सर्वदाऽस्माकं सन्निधिं सन्निधिं क्रियात् ॥

वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासिकी-
मन्तस्तन्त्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ।
वाचामाचकलद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुरां
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः ॥

मल्लिनाथः सुधीः सोऽयं महोपाध्यायशब्दभाक् ।
विधत्ते माघकाव्यस्य व्याख्यां सर्वङ्कषाभिधाम् ॥

ये शब्दार्थपरीक्षणप्रणयिनो ये वा गुणालङ्क्रिया-
शिक्षाकौतुकिनो विहर्तुमनसो ये च ध्वनेरध्वगाः ।
क्षुभ्यद्भावतरङ्गिते रससुधापूरे मिमङ्क्षन्ति ये
तेषामेव कृते करोमि विवृतिं माघस्य सर्वङ्कषाम् ॥

नेताऽस्मिन् यदुनन्दनः स भगवान्वीरप्रधानो रसः
शृङ्गारादिभिरङ्गवान् विजयते पूर्णा पुनर्वर्णना ।
इन्द्रप्रस्थगमाद्युपायविषयश्चैद्यावसादः फलं
धन्यो माघकविर्वयं तु कृतिनस्तत्सूक्तिसंसेवनात् ॥

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

अथ तत्रभवान् माघकविः 'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥' इत्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात् काव्यस्यानेकश्रेयःसाधनतां, 'काव्यालापांश्च वर्जयेत्' इति निषेधस्यासत्काव्यविषयतां च पश्यन् शिशुपालवधाख्यं काव्यं चिकीर्षुश्चिकीर्षितार्थाविघ्नपरिसमाप्तिसम्प्रदायाविच्छेदलक्षणसाधनत्वात् 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्' इत्याशीराद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वाच्च काव्यफलं शिशुपालवधबीजभूतं भगवतः श्रीकृष्णस्य नारददर्शनरूपं वस्तु आदौ श्रीशब्दप्रयोगपूर्वकं निर्दिशन् कथामुपक्षिपति—

श्रियः पतिः श्रीमति शासितुं जगज्जगन्निवासो वसुदेवसद्मनि ।
वसन्ददर्शावतरन्तमम्बराद्धिरण्यगर्भाङ्गभुवं मुनिं हरिः ॥ १ ॥

श्रिय यति ॥ तत्रादौ श्रीशब्दप्रयोगात् वर्णगणादिशुद्धेरभ्युच्चयः । तदुक्तम्—'देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः । ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा ॥' इति । श्रियो लक्ष्म्याः पतिः । अनेन रुक्मिणीरूपया श्रिया समेत इति सूचितम् । 'राघवत्वे भवेत्सीता रुक्मिणी कृष्णजन्मनि' इति विष्णुपुराणात् । जगन्निवासो जगतामाधारः । कुक्षिस्थाखिलभुवन इति यावत् । तथापि जगत् लोकं शासितुं दुष्टनिग्रहशिष्टानुग्रहाभ्यां नियन्तुं श्रीमति लक्ष्मीयुक्ते वसुदेवसद्मनि वसुदेवरूपिणः कश्यपस्य वेश्मनि वसन् कृष्णरूपेण तिष्ठन् हरिर्विष्णुरम्बरादवतरन्तमायान्तम् । इन्द्रसंदेशकथनार्थमिति भावः । हिरण्यस्य गर्भो हिरण्यगर्भो ब्रह्मा ब्रह्माण्डप्रभवत्वात् । तस्याङ्गभुवं तनूजम् । अथवा तस्याङ्गादवयवादुत्सङ्गा[१]-ख्याद्भवतीति हिरण्यगर्भाङ्गभूस्तं मुनिम् । नारदमित्यर्थः । 'उत्सङ्गान्नारदो जज्ञे दक्षोऽङ्गुष्ठात्स्वयम्भुवः' इति भागवतात् । ददर्श । कदाचिदिति शेषः । अत्राल्पीयसि वसुदेवसद्मनि सकलजगदाश्रयतया महीयसो हरेराधेयत्वकथनादधिकप्रभेदोऽर्थालंकारः । तदुक्तम्—'आधाराधेययोरानुरूप्याभावोऽधिको मतः' इति । जगन्निवासस्य जगदेकदेशनिवासित्वमिति विरोधश्च । तथा तकारसकारादेः केवलस्यासकृदावृत्त्या जगज्जगदिति सकृद्व्यञ्जनद्वयसादृश्याच्च वृत्त्यनुप्रासभेदौ शब्दा-

१. 'अङ्गभूशब्द उपचारान्मानसेऽपि पुत्रे वर्तते, यथा सरसिजशब्दः स्थलकमलेऽपि । तथाहि—उत्फुल्लस्थलनलिनीवनादमुष्मादुद्धूतः सरसिजसम्भवः परागः ।
वात्याभिर्वियति विवर्तितः समन्तादाधत्ते कनकमयातपत्रलक्ष्मीम् ॥'
( कि० ५।३९ )

लङ्कारौ एषां चान्योन्यनैरपेक्ष्येणैकत्र समावेशात्तिलतण्डुलवत्संसृष्टिः । सर्गेऽस्मिन् वंशस्थं वृत्तम् । 'जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ' इति लक्षणात् ।

* मणिप्रभा *

ऋद्धि–सिद्धि–नायक होकर भी जिसका नाम विनायक है ।
भक्तजनों का विघ्न–विनाशक अथ जो सिद्धि विधायक है ।।
जिसकी कृपा विना मारुत तक कभी नहीं स्पन्दन करता ।
उस एकदन्त गजवदन पार्वतीनन्दनका वन्दन करता ।। १ ।।
परम अमङ्गल भी श्मशानमें वसते जो शिव कहलाते ।
जिस भिक्षुक के सेवकगण भी अष्टसिद्धि नवनिधि पाते ।।
ऐरावतसे उतर इन्द्र जिस वृषारूढके पदरजसे ।
उत्तरमाङ्गको अञ्चित करते, उस शङ्करको हम भजते ।। २ ।।
जिसके ज्ञान–जलधिका पारावार न कोई लखते हैं ।
ज्ञानहेतु विधिहरिहर जिसका ध्यान सर्वदा धरते हैं ।
वीणा पुस्तक निर्भयमुद्रा माला जिसके करमें राजे ।
वह हंसवाहिनी, चरणप्रणत मेरे सब इष्टोंको साजे ।। ३ ।।
जिसके हाथोंमें शङ्ख सुदर्शन गदा कमल शोभा पाते ।
हृद्गत भी स्त्रीको सव तनमें देख चकित सब हो जाते ।।
उस अनादिमध्यान्त कृष्णका ध्यान सदा मै धरता हूँ ।
'माघ' काव्य की 'मणिप्रभा' हिन्दी टीका यह करता हूँ ।। ४ ।।

हिन्दी—( रुक्मिणीरूपमें अवतीर्ण ) लक्ष्मीके प्रति, जगत्के निवास स्थान, संसारका शासन करनेके लिए शोभा (या–समस्त सम्पत्ति) से युक्त वसुदेव (रूपी कश्यप) के घरमें निवास करते हुए ( श्रीकृष्णरूप से अवतीर्ण ) विष्णु भगवान्ने आकाश से ( नीचेकी ओर ) उतरते हुए ब्रह्म-पुत्र नारद मुनिको देखा ।

विमर्श—तह कथा-प्रसङ्ग द्वापर तथा कलियुगके सन्धिकालका है । भगवान् को जगत्का शासन करनेके लिए निवास करना कहनेसे उनका कर्माधीन नहीं रहना सूचित होता है ।। १ ।।

तदानीं जनैर्विस्मयादीक्षितुं प्रवृत्तमित्याह—

गतं तिरश्चीनमनूरुसारथेः प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलनं हविर्भुजः ।
पतत्यधो धाम विसारि सर्वतः किमेतदित्याकुलमीक्षितं जनैः ।।२।।

गतमिति ।। अविद्यमानावूरू यस्य सोऽनूरुः स सारथिर्यस्य तस्यानूरुसारथेः

सूर्यस्य गतं गतिः । भावे क्तः । तिरश्चीनं तिर्यग्भूतम् । 'विभाषाऽञ्चेरदिक् स्त्रियाम्' इति तिर्यक्शब्दादञ्चत्यन्तात्प्रातिपदिकात् स्वार्थे खप्रत्ययः । हविर्भुजोऽग्नेरूर्ध्वज्वलनमूर्ध्वस्फुरणं प्रसिद्धम् । इदं तु सर्वतो विसारि धामाधः पतति । किमेतदिति सूर्याग्निविलक्षणमदृष्टपूर्वमिदं धाम किमात्मकं स्यादित्याकुलं विस्मयात्संभ्रान्तं यथा तथा जनैरीक्षितमीक्षणं कृतम् । सकर्मकादप्यविवक्षिते कर्मणि क्तः । 'प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणोऽकर्मिका क्रिया' इति वचनात् । केचित्कर्मणि क्तान्तं कृत्वा ईक्षितं मुनिं ददर्शेति पूर्वेण योजयन्ति । अत्रोपमेयस्य मुनिधाम्नः सूर्याग्निभ्यामुपमानाभ्यामधः प्रसरणधर्मेणाधिक्यवर्णनाद् व्यतिरेकः । तदुक्तं काव्यप्रकाशे—'उपमानाद्यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः' इति । 'धाम रश्मौ गृहे देहे स्थाने जन्मप्रभावयोः' इति हेमचन्द्रः । दिवाकरस्तु वृत्तरत्नाकरटीकायां प्रथमपठितेन 'द्विधाकृतात्मा किमयं दिवाकरो, विधूमरोचिः किमयं हुताशनः' इति चरणद्वयेन सहेममेव श्लोकं षट्पदच्छन्दस उदाहरणमाह । तत्राद्यचरणद्वयेन संदेहालंकारो गतमिति तन्निरासश्च बोध्य इत्युपरिष्टात् ।

हिन्दी—(आकाशसे उतरते नारद मुनिको नीचेसे देखते हुए लोगोंके आश्चयित मनोभाव कहते हैं—उसमें लोगोंको सन्देह हुआ कि अपनी आत्माको दो भागोंमें विभक्त कर उसका एक भाग नीचेकी ओर आता हुआ यह सूर्य है क्या ? अथवा धुएंसे रहित ज्वालावाली अग्नि है क्या ? ऐसे दो सन्देहोंके मनमें उठने पर उनका निराकरण करते हुए लोग सोचते हैं—) सूर्यकी चाल तिर्छी होती है तथा अग्निका ऊपरकी ओर चलना ( गमन करना ) प्रसिद्ध है ( और ) सब ओर फैला हुआ वह तेज नीचे गिर रहा है, यह क्या है ? इस प्रकार लोगोंने व्याकुलतापूर्वक देखा ॥ २ ॥

अथवा भगवान्निरणैषीदित्याह ([1]कुलकम् )—

चयस्त्विषामित्यवधारितं पुरा ततः शरीरीति विभाविताकृतिम् ।
विभुर्विभक्तावयवं पुमानिति क्रमादमुं नारद इत्यबोधि सः ॥ ३ ॥

चय इति ॥ विभुर्वस्तुतत्त्वावधारणसमर्थः स हरिः पुरा प्रथमं त्विषां चय इत्यवधारितं तेजःपुञ्जमात्रत्वेन विनिश्चितम् । ततः प्रत्यासन्ने सति विभाविता विमृष्टा आकृतिः संस्थानं यस्य तं तथोक्तम् । अत एव शरीरी चेतन इत्यवधा-

---

१. 'छन्दोबद्धपदं पद्यं तेनैकेन च मुक्तकम् ।
द्वाभ्यान्तु युग्मकं सन्दानितकं त्रिभिरिष्यते ॥
कलापकं चतुर्भिश्च पञ्चभिः कुलकं मतम् ॥' इति । ( सा० द० ६।५७८ )

रितम् । ततो विभक्ता विविच्य गृहीता अवयवा मुखादयो यस्य तं तथोक्तम् । अत एव पुमानित्यवधारितम् । अमुमागच्छन्तं व्यक्तिविशेषं नारदं वास्तवाभिप्रायेणेति पुंल्लिङ्गनिर्वाहः । क्रमात् पूर्वोक्तसामान्यविशेषज्ञानक्रमेण । लोकदृष्टचेदमुक्तम् । हरिस्तु सर्वं वेदैवेति तत्त्वम् । नारद इत्यबोधि । नारदं बुद्धवानित्यर्थः । नारदस्य कर्मत्वेऽपि निपातशब्देनाभिहितत्वान्न द्वितीया । तिङामुपसंख्यानस्थोपलणत्वात् । यथाह वामनः—'निपातेनाभिहिते कर्मणि त कर्मविभक्तिः । परिगणनस्य प्रायिकत्वात्' इनि वुध्यतेः कर्तरि लुङ् । 'दीपजन–' ( ३।१।६१ ) इत्यादिना चिण् । 'चिणो लुक्' ( ६।४।१०४ ) इति तस्य लुक् । अत्र विभाविताकृतिं विभक्तावयवमित्यादिना आकृतिविभावनावयवविभावनयोः पदार्थयोर्विशेषणवृत्त्या शरीरित्वपुंस्त्वावधारणहेतुत्वेनोपन्यासात्पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलंकारः । 'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्' इति लक्षणात् ।

हिन्दी—('तदनन्तर भगवान्ने पहचाना' यह कहते हैं—) विभु ( संसारके समस्त वस्तुतत्त्वके ज्ञाता ) श्रीकृष्ण भगवान्ने पहले उसे 'यह तेजपुञ्ज है' ऐसा निर्णय किया, तदनन्तर हाथ-पैर आदिके कुछ-कुछ धुन्धले रूपमें दिखलायी देनेपर उसे 'यह शरीरी ( देहधारी ) है' ऐसा निर्णय किया, अवयव ( हाथ–पैर आदि ) के स्पष्ट दिलखायी देनेपर 'यह पुरुष है' ऐसा निर्णय किया और ( इस ) क्रमसे 'ये नारद हैं' ऐसा जाना ॥ ३ ॥

अथ सप्तभिर्मुनिं विशिनष्टि—

नवानधोऽधो बृहतः पयोधरान् समूढकर्पूरपरागपाण्डुरम् ।
क्षणं क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना स्फुटोपमं भूतिसितेन शम्भुना ॥४॥

नवानित्यादिभिः ॥ कीदृशममुम् । नवान् सद्यः संभृतसलिलान् । अतिनीलानिति यावत् । बृहतो विपुलान् पयोधरान् मेघानधोऽधः । मेघानां समीपाधःप्रदेशे स्थितमिति शेषः । 'उपर्यध्यधसः सामीप्ये' ( ८।२।७ ) इति द्विर्भावः । तद्योगे द्वितीया । 'उभसर्वतसोः कार्या धिगुपर्यादिषु त्रिषु' इत्यादिवचनात् । समूढः पुञ्जीकृतः । 'समूढः पुञ्जिते भुग्ने' इति विश्वः । कर्पूरस्य परागश्चूर्णं तद्वत्पाण्डुरत् । अत एव क्षणं मेघसमीपावस्थानक्षणे । अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । क्षणेषु ताण्डवोत्सवेषु । 'निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः' इत्युभयत्राप्यमरः । उत्क्षिप्ता उपरि धारिता गजेन्द्रस्य कृत्तिश्चर्म येन तेन । 'अजिनं चर्म कृत्तिः स्त्री' इत्यमरः । भूत्या भस्मना सितेन । 'भूतिर्भस्मनि संपदि' इत्यमरः । शम्भुना हरेण स्फुटा उपमा सादृश्यं यस्य तं स्फुटोपमम् । स्फुटशम्भूपममित्यर्थः । सापे-

क्षत्वेऽपि गमकत्वात्समासः। सदृशपर्याययोस्तुलोपमाशब्दयोः 'अतुलोपमाभ्याम्–' इति निषेधात्सादृश्यवाचित्वे तृतीयेत्याहुः। केचिदिमं श्लोकं चयस्त्विषामित्यतः प्राग्लिखित्वा व्याचक्षते। तेषां पुंस्त्वावधारणात्प्राक् तेजः पिण्डमात्रस्य शम्भूपमौचित्यं चिन्त्यम्।

हिन्दी—( अब यहांसे सात श्लोकों ( १।४–१० ) में नारदका वर्णन करते हैं— ) नये ( अतएव जलपूर्ण होनेसे काले-काले ) बड़े बादलोंके नीचेमें स्थित ( तथा ) ढेर किये गये ( या–शोधे हुए ) कर्पूरकी धूलिके समान श्वेत वर्ण ( अतएव ) ताण्डव-नृत्यकालमें ऊपर हाथी ( गजासुर ) के चर्मको ओढ़े हुए तथा भस्म ( लपेटने ) से शुभ्रवर्ण शिवजीके समान ( नारदजीको श्रीकृष्ण भगवान्ने देखा ) ॥ ४ ॥

दधानमम्भोरुहकेसरद्युतीर्जटाः शरच्चन्द्रमरीचिरोचिषम्।
विपाकपिङ्गास्तुहिनस्थलीरुहो धराधरेन्द्रं व्रततीततीरिव ॥ ५ ॥

दधानमिति ॥ पुनः कीदृशम्। अम्भोरुहकेसरद्युतीः पद्मकिञ्जल्कप्रभापिशङ्गीरित्यर्थः। जटा दधानम्, स्वयं तु शरच्चन्द्रमरीचिरिव रोचिर्यस्य तम्। धवलमित्यर्थः। अत एव विपाकेन परिणामेन पिङ्गाः पिङ्गलास्तुहिनस्थल्यां तुषारभूमौ रोहन्तीतितुहिनस्थलीरुहः व्रततीततीर्लताव्यूहान् 'वल्ली तु व्रततिर्लता' इत्यमरः। दधानं धराधरेन्द्रो हिमवान्, तुहिनस्थलीति लिङ्गान्नारदोपमानत्वाच्च तमिव स्थितम्।

हिन्दी—कमल-केसर के समान कान्तिवाली ( केसरिया रंग की ) जटाओं को धारण करते हुए तथा स्वयं शरद् ऋतुके चन्द्रमाकी किरणके समान ( शुभ्रतम ) कान्तिवाले ( अतएव ) पकनेसे पिङ्गल वर्णवाले, बर्फीली भूमिमें उत्पन्न लता-समूहोंको धारण करते हुए पर्वतराज ( हिमालय ) के समान स्थित ( नारदजी को कृष्ण भगवान् ने देखा )।

विमर्श—कतिपय आलोचकोंका मत है कि बर्फीली भूमि में लताओं की उत्पत्ति नहीं होनेसे यह उपमान असङ्गत है, किन्तु जिस प्रकार विषमें उत्पन्न होनेवाले कीड़े उसी में बढ़ते हैं और विषका उनपर कोई प्रभाव नहीं पड़ता, अतएव वे विष-प्रभावसे मरते नहीं, उसी प्रकार यहाँ भी बर्फीली भूमिपर लताका उत्पन्न होना समझना चाहिये ॥ ५ ॥

पिशङ्गमौञ्जीयुजमर्जुनच्छविं वसानमेणाजिनमञ्जनद्युति।
सुवर्णसूत्राकलिताधराम्बरां विडम्बयन्तं शितिवाससस्तनुम् ॥ ६ ॥

पिशङ्गेति ॥ पुनः कीदृशम् । मुञ्जस्तृणविशेषः तन्मयी मेखला मौञ्जी पिशङ्ग्या मौञ्ज्या युज्यत इति पिशङ्गमौञ्जीयुक् तम् । 'सत्सूद्विष–' ( ३।२।५१ ) इत्यादिना क्विप् । 'स्त्रियाः पुंवत्–' ( ६।३।३४ ) इति पिशङ्ग-शब्दस्य पुंवद्भावः । अर्जुनच्छविं धवलकान्तिम् । 'वलक्षो धवलोऽर्जुनः' इत्यमरः । अञ्जनद्युत्यञ्जनवर्णम् एणाजिनं कृष्णमृगचर्म वसानमाच्छादयन्तम् । 'वस–आच्छादने' इति धातोः शानच् । सुवर्णसूत्रेण कनकमेखलया आकलितं बद्धमधराम्बरमन्तरीयकं यस्यास्तां शितिवाससो नीलाम्बरस्य रामस्य तनुं विडम्बयन्तम् । अनुकुर्वाणमित्यर्थः । आर्थीयमुपमा ।

हिन्दी—पीली मूँजकी मेखला ( करधनी ) पहने हुए ( तथा स्वयं ) शुभ्र-वर्ण और अञ्जनके समान ( काले ) मृगचर्मको धारण किये ( पहने ) हुए ( अतएव ) सुवर्ण-सूत्र ( सोनेको करधनी ) से बँधी हुई ( नीली ) धोतीवाले ( शुभ्रवर्ण ) बलरामके शरीरका अनुकरण करते हुए ( नारदजी को श्रीकृष्ण भगवान्ने देखा ) ॥ ६ ॥

विहङ्गराजाङ्गरुहैरिवायतैर्हिरण्मयोर्वीरुहवल्लितन्तुभिः ।
कृतोपवीतं हिमशुभ्रमुच्चकैर्घनं घनान्ते तडितां [1]गणैरिव ॥ ७ ॥

विहङ्गेति ॥ पुनः । विहङ्गराजाङ्गरुहैरिव गरुत्मल्लोमतुल्यैरायतैर्दीर्घैः । हिरण्यस्य विकारो हिरण्मयी । 'दाण्डिनायन–' ( ६।४।१७४ ) इत्यादिना मयटि यलोपनिपातः । तस्यामुर्व्यां रुहा रूढाः । इगुपधलक्षणः कप्रत्ययः । तासां वल्लीनां तन्तुभिस्तत्तुल्यैः सूक्ष्मावयवैः । उपादानगुणात् । हिरण्मयैः कृतोपवीतं शोभार्थं कल्पितयज्ञसूत्रं स्वयं हिमशुभ्रम् । अत एव घनान्ते शरदि तडितां गणै-रुपलक्षितम् । 'तडित्सौदामनी विद्युत्' इत्यमरः । उच्चैरेवोच्चकैरुन्नतं घनं मेघमिव स्थितम् ।

हिन्दी—पक्षिराज ( गरुड़ ) के पंखोके रोमके समान लम्बे, सुनहली भूमिमें उत्पन्न लताके सूत्रोंसे बने यज्ञोपवीत पहने हुए ( तथा स्वयं ) बर्फके समान अत्यन्त शुभ्रवर्ण, (अतएव ) वर्षाके बादमें बिजलीके समूहसे युक्त ( शुभ्रवर्ण ) मेघके समान स्थित ( नारदजीको श्रीकृष्ण भगवान्ने देखा ) ॥ ७ ॥

निसर्गचित्रोज्ज्वलसूक्ष्मपक्ष्मणा लसद्बिसच्छेदसिताङ्गसङ्गिना ।
चकासतं चारुचमूरुचर्मणा कुथेन नागेन्द्रमिवेन्द्रवाहनम् ॥ ८ ॥

निसर्गेति ॥ पुनः निसर्गात्स्वभावादेव चित्राणि शबलान्युज्ज्वलानि भास्व-

---

1. 'गुणैरिव' इति पाठान्तरम् ।

राणि सूक्ष्माणि पक्ष्माणि लोमानि यस्य तेन लसन् यो बिसच्छेदो मृणालखण्डः। 'छेदः खण्डोऽस्त्रियाम्' इति त्रिकाण्डशेषः। तद्वत्सितेऽङ्गे वपुषि सङ्गिना सक्तेन चारुणा मनोहरेण चमूरुचर्मणा मृगत्वचा कुथेन पृष्ठास्तरणेन। 'प्रवेण्यास्तरणं वर्णः परिस्तोमः कुथो द्वयोः' इत्यमरः। इन्दवाहन नागेन्द्रमैरावतमिव चकासतं शोभमानम्। इन्द्रस्य वाहनमिति स्वस्वाभिभावमात्रस्य विवक्षितत्वात् 'वाहनमाहितात्'। (८।४।८) इति न णत्वम्। यथाह वामनः—'नेन्द्रवाहनशब्दे णत्वमाहितत्वस्याविवक्षितत्वात्' इति। चकासतेः शतरि 'नाभ्यस्ताच्छतुः' (७।१।७८) इति नुमभावः। 'जक्षित्यादयः षट्' (६।१।६) इत्यभ्यस्तसंज्ञा।

हिन्दी—स्वभावतः चितकबरे तथा उज्ज्वल रोमवाले, शोभमान कमल-नालके खण्डके समान शुभ्रवर्णवाले शरीरपर स्थित सुन्दर चमूरु मृगके चर्मसे, (अनेक रत्न तथा रङ्गोंसे चित्रित एवं सूक्ष्म सूतवाले तथा शुभ्रवर्ण ऐरावतके शरीरपर ओढ़ाये गये) झूलसे इन्द्रवाहन गजराज—ऐरावतके समान शोभते हुए (नारदजीको श्रीकृष्ण भगवान्ने देखा)॥ ८॥

अजस्रमास्फालितवल्लकीगुणक्षतोज्ज्वलाङ्गुष्ठनखांशुभिन्नया[1]।
पुरः प्रवालैरिव पूरितार्धया विभान्तमच्छस्फटिकाक्षमालया॥९॥

अजस्रमिति॥ पुनरजस्रं प्राचुर्येणास्फालितास्ताडिताः। सौष्ठवपरीक्षार्थं न्युब्जाङ्गुष्ठेन तन्त्रीताडनं प्रसिद्धम्। तेषां वल्लकीगुणानां वीणातन्त्रीणां क्षतेन संघर्षणेनोज्ज्वलैरङ्गुष्ठनखांशुभिर्भिन्नया मिश्रया। तद्रागरक्तयेत्यर्थः। अत एव पुरः पुरोभागे प्रवालैर्विद्रुमैः। '—अथ विद्रुमः पुंसि प्रवालं पुंनपुंसकम्' इत्यमरः। पूरितार्धयेव स्थितया अच्छस्फटिकाक्षमालया स्वच्छस्फटिकानां मालया। जपमालयेत्यर्थः। 'अच्छो भल्लूके स्फटिकेऽमलेच्छाभिमुखेऽव्ययम्' इति हेमचन्द्रः। तथा प्रसिद्धस्फटिकग्रहणादृषेर्मोक्षार्थित्वं व्यज्यते। 'स्फटिको मोक्षदः परम्' इति मोक्षार्थिनां स्फटिकाक्षमालाभिधानात्। विभान्तं भासमानम्। भातेः शतृप्रत्ययः। अत्र नखांशुभिन्नतेति स्वगुणत्यागेनान्यगुणस्वीकारलक्षणस्तद्गुणालंकार उक्तः। 'तद्गुणः स्वगुण त्यागात्' इति।

हिन्दी—निरन्तर बजाये गये वीणाके तारोंसे क्षत होने (घिसने) के कारण स्वभावतः उज्ज्वल अँगूठेके नखकी कान्तिसे मिली हुई (अतएव) मूंगोंसे आधे भागमें परिपूर्ण-सी स्वच्छ स्फटिकमालासे शोभते हुए (नारदजीको श्रीकृष्ण भगवान्ने देखा)।

---

१. '—आश्रावित—' इति पा०।

विमर्श—मुमुक्षु नारदजी वीणाको सदा बजाते थे, अतएव उसके तारोंसे अंगूठा घिसकर कुछ रक्तवर्ण हो गया है और स्वभावतः स्वच्छ नखकी कान्ति भी उससे लाल होकर स्फटिकमालापर पड़ रही है, वह ऐसी मालूम पड़ती है, कि इन स्फटिकमणिके दानोंमें आधा मूंगा लगा है। उस स्फटिकमालासे नारदजी शोभायमान हो रहे थे ॥ ९ ॥

रणद्भिराघट्टनया नभस्वतः पृथग्विभिन्नश्रुतिमण्डलैः स्वरैः।
स्फुटीभवद्ग्रामविशेषमूर्च्छनामवेक्षमाणं महतीं मुहुर्मुहुः ॥ १० ॥

रणद्भिरिति ॥ पुनः नभस्वतो वायोराघट्टनया आघातेन पृथगसंकीर्णं रणद्भिर्ध्वनद्भिः। अनुरणनोत्पद्यमानैरित्यर्थः। 'श्रुत्यारब्धमनुरणनं स्वरः' इति लक्षणात्। तदुक्तं रत्नाकरे—श्रुत्यनन्तरभावी यः स्निग्धोऽनुरणनात्मकः स्वनो रञ्जयति श्रोतुश्चित्तं स स्वर उच्यते ॥' इति। श्रुतिर्नाम स्वरारम्भकावयवः शब्दविशेषः। तदुक्तम्–प्रथमश्रवणाच्छब्दः श्रूयते ह्रस्वमात्रकः। सा श्रुतिः संपरिज्ञेया स्वरावयवलक्षणा।" इति। विभिन्नानि प्रतिनियतसंख्या व्यवस्थितानि श्रुतीनां मण्डलानि समूहा येषां तैर्विभिन्नश्रुतिमण्डलैः। श्रुतिसंख्यानियमश्च दर्शितः—'चतुश्चतुश्चतुश्चैव षड्जमध्यमपञ्चमाः। द्वे द्वे निषादगान्धारौ त्रिस्त्रिऋर्षभधैवतौ ॥" स्वराः षड्जादयः सप्तोक्तलक्षणाः। तदुक्तम्–'श्रुतिभ्यः स्युः स्वराः षड्जर्षभगान्धारमध्यमाः। पञ्चमो धैवतश्चाथ निषाद इति सप्त ते। तेषां संज्ञाः सरिगमपधनीत्यपरा मताः ॥' इति। तैः स्वरैः स्फुटीभवन्त्यो ग्रामविशेषाणां षड्जाद्यपरनामकानां स्वरसंघातभेदानां त्रयाणां मूर्च्छनाः स्वरारोहावरोहक्रमभेदा यस्यां तां महतीं (महतीनाम्नीं) निजवीणाम्। 'विश्वावसोस्तु वृहती तुम्बुरोस्तु कलावती। महती नारदस्य स्यात्सरस्वत्यास्तु कच्छपी ॥' इति वैजयन्ती; मुहुर्मुहुरवेक्षमाणम्। तन्त्रीयोजनाभेदलक्षणमहिम्ना पुरुषप्रयत्नमन्तरेणैवाविसंवादं ध्वनतीति कौतुकादनुसंदधानमित्यर्थः। अथ ग्रामलक्षणम्—'यथा कुटुम्बिनः सर्वेऽप्येकीभूता भवन्ति हि। तथा स्वराणां सन्दोहो ग्राम इत्यभिधीयते। षड्जग्रामो भवेदादौ मध्यमग्राम एव च। गान्धारग्राम इत्येतद्ग्रामत्रयमुदाहृतम् ॥" इति तथा च—'नन्द्यावर्तोऽथ जीमूतः सुभद्रो ग्रामकास्त्रयः। षड्जमध्यमगान्धारास्त्रयाणां जन्महेतवः ॥' इति। मूर्च्छनालक्षणं च—'क्रमात्स्वराणां सप्तानामारोहश्चावरोहणम्। सा मूर्च्छेत्युच्यते ग्रामस्था एताः सप्त सप्त च ॥' ग्रामत्रयेऽपि प्रत्येकं सप्त सप्त मूर्च्छना इत्येकविंशतिर्मूर्च्छना भवन्ति। तत्र नामानि तु 'नानपेक्षितमुच्यते' इति प्रतिज्ञा-

मोहादुद्बाहुरिव वामनः ॥' (रघुवंशे १।३) इति । किंलक्षणं काव्यम् । श्रीशब्द-रम्यकृतसर्गसमाप्तिलक्ष्म । श्रीरित्ययं शब्दो ध्वनिर्मङ्गलवाचकत्वात् । तेन रम्यं कृतं मनोहरं विहितं सर्गाणां समाप्तौ अर्थादध्यायानां समापने लक्ष्म चिह्नं यत्र तत्तयोक्तम् । अपरं किंलक्षणं काव्यम् । लक्ष्मीपतेः श्रीनारायणस्य कीर्तनमात्र-चारु कीर्तनमात्रेण वर्णनमात्रेण चारु मनोज्ञम् । न त्वलङ्कारादिनेत्य नौद्धत्य-कथनम् । भङ्ग्या तु सर्वेऽत्र काव्यगुणाः सन्तीयुक्तं भवति । श्रीरित्ययं शब्दः । मयूरव्यंसकादित्वात्समासः । श्रीश्चासौ शब्दश्चेति कर्मधारयः केवलमेव । चरित-कीर्तनमात्रमित्यस्वपदेन विग्रहः । सुप्सुपेति समासः । वसन्ततिलका वृत्तम् । उदात्तो मध्यमोऽलङ्कारः ॥

इति कविवंशवर्णनम् ।

---

**हिन्दी**—उस ( 'दत्तक' ) के पुत्र ( मैं 'माघ' नामक महाकवि ) ने प्रत्येक सर्गमें मङ्गलवाचक होनेसे रमणीय 'श्री' शब्दोपलक्षित समाप्ति चिह्नवाले, श्रीकृष्ण भगवान्‌के रमणीय चरितके वर्णनमात्रसे रमणीय ( काव्य-सम्बन्धी रीति, अलङ्कार, गुण आदिसे अरमणीय वस्तुतः इन काव्य-सम्बन्धी सद्‌गुणोंसे भी रमणीय ) 'शिशुपालवध' नामक काव्यकी ( वररुचि, सुबन्धु, सोमनाथ, भवभूति, कालिदास, भारवि, बाण आदि आदि ) श्रेष्ठ कवियोंकी कीर्ति को पानेकी दुराशासे रचना की ।

**विमर्श**—इससे महाकवि माघने अपनी लघुताका प्रदर्शन किया है, वास्त-विक विचार करनेसे इस 'शिशुपालवध' महाकाव्यमें वररुचि आदि महाकवियों के ग्रन्थोंके समान ही काव्य-सम्बन्धी सम्पूर्ण गुण पूर्णरूपेण विद्यमान हैं, ऐसा जानना चाहिये ॥ ५ ॥

---

इस प्रकार 'बिहार' प्रान्तीय 'शाहाबाद' मण्डलान्तर्गत 'केसठ' वास्तव्य श्रीपण्डित रामस्वार्थमिश्र तनूज–व्याकरण-साहित्याचार्य, साहित्यरत्न रिसर्चस्कॉलर मिश्रोपाह्व पण्डित श्रीहरगोविन्दशास्त्रिविरचित 'मणिप्रभा' टीकामें माघकविका वंशवर्णन समाप्त हुआ ॥

**समाप्तोऽयं ग्रन्थः**

---

# परिशिष्ट

## पौराणिक कथाएँ

१।४—संसारको निरन्तर पीड़ित करनेवाला 'गज' नामका एक असुर था, जो मरने पर भी चर्मसे भूमिका स्पर्श होनेपर पुनः जीवित हो जाता था। देवोंकी प्रार्थना करने पर शङ्कर भगवान्ने उसे मारकर उसके चर्मको अपने ऊपर धारण कर लिया, अतएव वह पुनः जीवित होकर संसारको पीड़ित नहीं कर सका।

१।१५—पूर्व कालमें श्रीकृष्ण भगवान्ने नारायणरूप धारण कर नर-रूपधारी अर्जुनके साथ तपस्या की थी, अतएव यहाँ उन्हें चिरन्तन मुनि कहा गया है।

१।२३—श्रीकृष्ण भगवान् प्रलयकालमें सम्पूर्ण जगत्का संहार करनेके बाद उसे अपने उदरमें स्थापित करके क्षीरसागरमें सो जाते हैं।

१।४१—इन्द्रादि देवोंको पराजितकर तीनों लोकोंका आधिपत्य पानेके बाद जब असुर राज 'बलि' यज्ञ करने लगा, तब दितिकी प्रार्थनासे भगवान् विष्णु वामनरूप धारणकर उसकी यज्ञशालामें गये तथा उससे तीन पग भूमि माँगकर विराट् रूप ग्रहण कर तीनों लोकोंको तीन पगसे नाप लिए और सपरिवार बलिको पातालमें भेजकर त्रैलोक्यका आधिपत्य इन्द्र को दे दिये। उनके इस सत्कृत्यसे प्रसन्न देवगण उन्हें 'उपेन्द्र' ( इन्द्रके छोटे भाई ) के पदपर अभिषिक्त कर अपने धाम चले गये। ( भागवत स्क. ८, अ. १८-२३ )

१।४७—अपनी कठोर तपश्चर्यासे भगवान् शङ्करको प्रसन्न कर हिरण्यकशिपु नामक असुरने उनसे वरदान माँगा कि 'मैं किसी नक्षत्र लग्न दिन-रात-पक्ष-मास-वर्षमें, किसी जल-स्थल-नभमें, किसी अस्त्र-शस्त्रसे और किसी देव मनुष्य असुर-यक्ष-विद्याधर-गन्धर्व-पशु, सरीसृप—साँप, विच्छू आदि से न मरूँ। शङ्करजीसे 'तथास्तु' कहकर उक्त वरदान पानेके बाद वह अपनेको अवध्य मानकर देवों, महर्षियोंको सताने लगा तथा यज्ञादिको नष्ट करने लगा। यहाँ तक कि ईश्वरके परमभक्त अपने एकमात्र पुत्र 'प्रह्लाद' को भी इश्वरकी भक्ति नहीं छोड़नेपर अनेक प्रकारसे मार डालनेका प्रयत्न किया और ईश्वर-

भक्तिके प्रभावसे उसके सर्वथा सुरक्षित रहनेपर एक दिन गोधूलिके समयमें उसे खम्भे में बाँधकर तलवारसे उसका शिर काटना चाहा। इतनेमें ही भगवान् विष्णुने नृसिंह रूप धारणकर हिरण्यकशिपुको अपनी गोदमें लेकर नखोंसे उसके वक्षःस्थलको विदीर्ण कर डाला।

१।४६—एक बार श्रीशङ्करजीको प्रसन्न कर तीनों लोकोंका राजा होनेके लिए रावण अपने शिरोंको काट-काट कर होम करने लगा, इस प्रकार नौ शिरोंकोकाटकर जब दशवाँ शिर भी काटने लगा तब शिवजीने प्रसन्न होकर उसकी इच्छानुसार वरदान दिया।

१।५०—एक समय क्रीडासक्त रावण कैलास पर्वतको हथेलीपर उठाकर गेंदकी तरह उछालने लगा। तदनन्तर शिवजीने वाम चरणके अंगुठसे उस पर्वतको दवा दिया, जिससे रावणका हाथ उसीके नीचे दब गया और वह अपने हाथको नहीं निकाल सका। तदनन्तर जब उसने 'शिवताण्डव' स्तोत्रकी रचनाकर शंकरजीकी स्तुति की, तव उसके ऊपर प्रसन्न होकर शिवजीने अपने चरणको हटा लिया, जिससे रावणने अपने हाथको छुड़ाया।

१।६७–६८—पिताकी आज्ञासे चौदह वर्षोंसे लिए वनवास करते हुए रामचन्द्रकी धर्मपत्नी सीताजीको भगिनी शूर्पणखाका बदला चुकानेके लिए जब रावणने हर लिया, तब वानरराज सुग्रीवके साथ मैत्री कर वानरों तथा भालुओंकी बहुत बड़ी सेनाके साथ उन्होंने नल-नील द्वारा तैयार किये गये पुलके मार्गसे समुद्र पारकर लङ्कामें जाकर युद्धमें सपरिवार रावण का वधकर उसके अनुज विभीषणको लङ्काका राजा बनाया और सीताजीको प्राप्तकर चौदह वर्ष पूर्ण हो जानेपर वे अयोध्या वापस आ गये।

२।३८—विदर्भ देशके राजा भीष्मकी पुत्री रुक्मिणीका विवाह जब शिशुपालके साथ होना निश्चत हो गया तब विवाहके एक दिन पूर्व रुक्मिणीने श्रीकृष्णजीके पास ब्राह्मण द्वारा यह सन्देश भिजवाया कि कल मेरा विवाह शिशुपालके साथ होनेवाला है, परन्तु मैं आपको पतिरूपमें पहले ही स्वीकार कर चुकी हूँ, अतः यदि आप आकर मेरे साथ विवाह नहीं करते तो मैं आत्मघात कर मर जाऊँगी। रुक्मिणीका इसप्रकार का आर्तनाद सुनकर भगवान् विदर्भ देश जाकर शिशुपालपक्षके बड़े-बड़े योद्धाओंसे सुरक्षित रुक्मिणी जब विवाह के समय गिरिजा का पूजनकर मन्दिरसे वापस लौट रही थी, उसी

समय उसे अपने रथपर बैठाकर द्वारका ले आये। इसप्रकार रुक्मिणीहरणसे जरासन्ध आदि योद्धा बहुत रुष्ट हुए। (भाग० स्कन्ध १०, अ० ५२-५३)

२१३६—भौमासुर ( नरकासुर ) के वधकी कथा भागवतके दशमस्कन्धके उनसठवें अध्यायमें देखिये।

२१४०—'बभ्रु' यदुवंशी राजा थे, जब उनकी पत्नी सौवीर देशको जा रही थी, तब उसे देखकर शिशुपाल काममोहित हो गया और बलात् उसे हरणकर अपने यहाँ ले आया। यह कथा महाभारतके सभापर्वमें वर्णित है।

२१४६—समुद्र-मन्थनके समय निकले हुए अमृत-कलशके लिये देवों और असुरोंमें झगड़ा होने पर विष्णुभगवान् मोहिनीरूप धारण कर वहाँ उपस्थित हो गये। उस मोहिनी रूपको देखकर देव-असुर दोनों मोहित होकर मोहिनी-रूपके कहनेमें आ गये। अनन्तर अमृत-भोजनके लिये पृथक्-पृथक् पंक्तिमें बैठाये गये। देवासुरोंके बीचमें अमृत परोसते हुए मोहिनीरूप धारी भगवान्ने सारा अमृतको देवोंकी पंक्तिमें ही परोस डाला और शीघ्रतासे देवलोग उसे चाट गये। संयोगसे धूर्त राहु भी उस समय देवगणकी पंक्तिमें ही बैठ कर अमृत-पान कर रहा था, यह देख सूर्य और चन्द्रके संकेत करने पर भगवान्ने राहुका शिर काट डाला। किन्तु अमृतपान करनेके कारण उसका शिर जिन्दा ही रह गया और उसी बैरसे वह सूर्य और चन्द्रको ग्रहणके समय ग्रसित करता है॥ ( भा. स्क. ८, अ. ८, ९ )

२१६०—जरासन्ध मगध देश का महाबली राजा था। जब युधिष्ठिर यज्ञ आरम्भ करने वाले थे तब एक उसे ही जीतना बाकी रह गया था। श्रीकृष्ण भगवान् उनसे परामर्श पर जरासन्धको जीतनेके लिए भीमसेन तथा अर्जुनको साथमें लेकर मगध देश गये और वहाँ जाकर उसके उचित आतिथ्य करने के बाद उसके पूछने पर कहा कि हम क्षत्रिय हैं तथा तुमसे युद्ध करना चाहते हैं, तुम हम तीनों में से चाहे किसी एकके साथ मल्लयुद्ध करनेके लिए तैयार हो जाओ। उनके ऐसा कहने पर महाभिमानी जरासन्धने भीमके साथ मल्लयुद्ध करना पसन्द किया और अखाड़े में जाकर लगातार दिनरात तृणपीड, पूर्णयोग, समुष्टिन्न-आदि दाव-पेंच करते हुए तेरह दिन तक युद्ध किया। उसको कुछ श्रान्त देखकर श्रीकृष्णजीने भीमसे कहा—'वीर पाण्डुनन्दन! थके हुए शत्रुको अधिक दबाना अनुचित है, ऐसा करनेसे तो वह शीघ्र ही मर जायगा'। भीमसेन उनका संकेत समझ गये, अवसर पाकर उसे ऊपर उठाकर सौ बार

घुमानेके बाद पृथ्वीपर पटक दिया और उसके एक पैरको उठाकर दूसरा पैर दबाकर उसे चीर कर मार डाला। ( महाभारत सभापर्व )

२।६१—जब बाणासुरके साथ भगवान् श्रीकृष्ण युद्ध कर रहे थे, उस समय भक्तवत्सल भगवान् शङ्करजी भी अपने भक्त बाणासुरका पक्ष लेकर युद्ध करने लगे, किन्तु भगवान् श्रीकृष्णके सामने उनकी शक्ति नहीं चली और वे पराजित हो गये।

४।२—पूर्वकालमें विन्ध्य पर्वत बहुत ऊँचा था, उससे सूर्यके मार्गको अवरुद्ध हो जाने की आशङ्कासे देवताओं ने महर्षि अगस्त्यजीके पास जाकर उनसे प्रार्थना की कि—'भगवन्! आपका शिष्य विन्ध्यपर्वत इतना बढ़ रहा है कि कुछ समयके बाद सूर्यका मार्ग ही अवरुद्ध हो जायगा और वैसा होने पर जगके प्राणी अतिशय पीडित हो जायेंगे, अतएव कृपाकर आप वहाँ चलें और विन्ध्य पर्वत जब आपको साष्टाङ्ग दण्डवत् प्रणाम करे, तब आप उससे यह कहकर दक्षिण दिशामें सदाके लिए चले जायँ कि 'जबतक मैं दक्षिण दिशासे वापस नहीं लौटूँ, तब तक तुम इसी तरह भूमि पर पड़े रहो।' आपके ऐसा करनेसे ही लोकरक्षा होगी'। देवताओंके कहनेके अनुसार महर्षि अगस्त्यजीके कार्य करने पर विन्ध्य पर्वतके द्वारा फिर सूर्यके मार्गके अवरुद्ध होने का सङ्कट सदाके लिए दूर हो गया।

५।३१—पूर्वकालमें सभी पर्वत पङ्खवाले होते थे, अतएव वे उड़कर एक स्थानसे दूसरे स्थान पर जाया करते थे, जिससे उनके नीचे दबकर बहुतसे ग्राम नगरादि नष्ट हो जाते थे। इस प्रकार अकारण सृष्टि का क्षय होते देखकर देवोंकी प्रार्थनासे इन्द्रने पर्वतोंके पङ्खों को वज्रसे काट डाला, किन्तु उसके पहले ही कुछ पर्वत उड़कर समुद्रमें जा छिपे। छिपे हुए उन पर्वतोंमें मैनाक नामक पर्वतकी कथा पुराणोंमें वर्णित है।

५।६६—कद्रू तथा विनता दोनों सपत्नी थीं, कद्रू सर्पोंकी तथा विनता पक्षिराज गरुड़ की माता थी। समुद्रमन्थनसे अमृतके साथ उच्चैःश्रवा घोड़ेके निकलनेपर कद्रूसे विनताने कहा कि यह घोड़ा शुभ्रवर्ण है, यह सुन कद्रूने कहा—हाँ घोड़ा तो शुभ्रवर्ण है किन्तु इसकी पूँछ कृष्ण वर्ण है. यदि तुम इस बातपर विश्वास नहीं करती तो आओ हम दोनों बाजी लगावें, इसमें जो हार जायेगी वह विजयित्रीकी दासी होकर रहेगी। ऐसी बाजी लगानेके बाद कद्रूने अपने पुत्रोंसे कहामलोगतु — उच्चैःश्रवा घोड़ेकी पूँछमें इस प्रकार परस्पर सटकर

लिपट जाओ कि उसकी पूँछ शुभ्रके स्थानमें कृष्ण वर्ण दीखने लगे। माताका आदेश सुन आज्ञाकारी बहुतसे सर्पोंने वैसा ही किया। फिर उच्चैःश्रवाको देखनेके लिए जब विनता तथा कद्रू आयीं, तब उसकी पूँछ को कृष्णवर्ण देखकर विनता अपनेको पराजित मानकर उसकी दासी बन गयी। कुछ समय बीतने पर मातासे दासी बननेका हाल जानकर सर्पोंसे गरुडने पूछा कि 'तुम लोगोंका मैं कौनसा अभीष्ट-साधन करूँ जिससे मेरी माता तुम लोगोंकी माता कद्रूके दासी-त्वसे मुक्त हो जाय?' यह सुनकर सर्पोंने गरुडसे कहा कि 'यदि तुम हमलोगों के लिए स्वर्गसे अमृत ला दोगे तो हमारी माता तुम्हारी माता को दासीत्वसे मुक्त कर देगी।' यह सुन अमृत लानेके लिए जाते हुए गरुडने मातासे पूछा कि–माता मैं तुम्हें दासीत्वसे मुक्त करनेके लिए स्वर्गसे अमृत लाने जा रहा हूँ, परन्तु सुदूर 'मार्गमें क्या खाऊँगा'। गरुडको आशीर्वाद देती हुई विनताने कहा कि—'पुत्र तुम्हारा सदुद्देश्य पूर्ण हो, मार्गमें निषादोंका ग्राम है, तुम उन्हें ही खाना, किन्तु ब्राह्मण को मत खाना। जिसके खाने पर तुम्हारा कण्ठ गर्मीसे जलने लगे, उसे तुम ब्राह्मण जानना।' मातासे शुभाशीः प्राप्तकर आमृतके लिए जाते हुए गरुडने मार्गमें निषादोंके ग्रामको देखा और बहुत भूखे होनेके कारण उन्हें खाने लगे। उन निषादोंमें निषादोंके साथ रहकर उन्हीं की जीविका करता हुआ एक ब्राह्मण भी था। निषादोंको खाते हुए गरुड ने उस ब्राह्मणको भी मुखमें डाल लिया, किन्तु मुखमें डालते ही गरुडका कण्ठ जलने लगा और उन्होंने उसे ब्राह्मण जानकर झट उगल दिया। (महाभारत आदिपर्व)

५।६६—'व्रज निवासी गोप वृष्टि होनेके लिए प्रत्येक वर्ष इन्द्रकी पूजा किया करते थे' यह बात नन्दजी से मालूमकर श्रीकृष्णजीने नन्दसहित ग्रामवासियोंको समझाकर गिरिराज गोवर्धनकी पूजा करनेके लिए सबको राजी कर लिया। तदनुसार दूसरे दिन बहुविध पकवान बनाकर श्रीकृष्ण सहित नन्दजी एवं नगरवासी गिरिराज गोवर्धनपर जाकर उनकी षोडशोपचार पूजा करके समस्त पकवानोंको अर्पण कर दिया और भगवान् श्रीकृष्ण स्वयं दूसरा विशालरूप धारणकर गोवर्धन पर्वतपर बैठकर समस्त भोज्यसामग्रीका भोग लगाने लगे। उस समय श्रीकृष्णने नागरिकोंको यह समझाया कि स्वयं गिरि-राज प्रकट होकर भोग लगा रहे हैं। इस प्रकार उनके कहनेपर श्रद्धा-भक्तिसे युक्त नागरिकों तथा नन्दजीके साथ श्रीकृष्ण भगवान्ने भी गिरिराजपर बैठे हुए अपने दूसरे रूपको प्रणामकर पूजन समाप्त किया और सब लोग आनन्द-

मग्न हो अपने-अपने घरको चले गये। जब इन्द्रको यह पता लगा कि श्रीकृष्ण ने मेरी पूजाको बन्द करा दिया है तब वे बहुत क्रुद्ध हुए तथा चतुर्विध मेघोंको आदेश दिया कि तुम लोग मूसलाधार पानी बरसा कर व्रजको बहा डालो। उनके आदेशसे मेघ झंझावातके साथ मूसलाधार पानी बरसाने लगे, जिससे वहाँ निवास करनेवाली जनता इन्द्रकोपसे ऐसी घनघोर प्रलयङ्कारी वृष्टि होते हुए जानकर श्रीकृष्णजीकी शरण में गयी। यह देखकर श्रीकृष्ण भगवान्ने आश्वासन देकर गोबर्धन पर्वत को जड़से उखाड़ा और उसे अपने बायें हाथकी कनिष्ठा अङ्गुलिपर उठाकर नागरिकोंको अपने अपने परिवारों एवं गायों तथा बछड़ोंके साथ उसके नीचे आकर आत्मरक्षा करनेके लिए कहा। उनके वैसा ही करने पर अनेक दिन निरन्तर मूसलाधार बरसते हुए मेघोंसे भी जब व्रज-वासियोंकी लेशमात्र भी हानि नहीं हुई, तब इन्द्रका दर्प चूर्ण हो गया और उनके आदेशसे वृष्टि भी बन्द हो गयी। ( भा. स्क. १० अ. २४–२६ )

८।६४—असुरोंसे बार-बार पराजित इन्द्रादि देव, ब्रह्मा तथा शङ्करजीके साथ बैकुण्ठ जाकर विष्णुभगवानसे अपना दुःख निवेदन किये और उनकी अनुमतिसे ही असुरोंके साथ क्षणिक मेल कर वासुकिको रस्सी तथा मन्दरा-चलको मन्थनदण्ड बनाकर समुद्र–मथन किये, जिससे अमृतादि १४ रत्नोंमें लक्ष्मी भी निकलीं। ( भा. स्क. ५, अ. ५–८ )

९।१४—भविष्य महापुराणमें यह कथा मिलती है कि सृष्टिकर्ता ब्रह्माने पितरोंकी रचना करके अपनी उस मूर्तिका त्याग कर दिया, वही सन्ध्यारूपसे प्रातः तथा सायंकाल में आकर जनता द्वारा पूजित होती है।

९।८०—एतदर्थं ५।२९ की पौराणिक कथा देखिये।

११।३—श्रीकृष्ण भगवान्के अङ्गपरिवर्तनोत्सवके दिन नन्दरानी यशोदाजी ने ब्राह्मणोंके द्वारा उनका स्वस्त्ययन एवं मङ्गलाभिषेकादि कर्म समाप्तकर उन्हें सुला दिया और स्वयं वहाँ पर आयी हुई गोपियोंके साथ ब्राह्मण भोजनादिकी सामग्री बनानेमें संलग्न हो गयीं। बालक श्रीकृष्णजी एक छकड़ेके नीचे सोये थे। वह छकड़ा दूध-दही-मक्खनके भाण्डोंसे लदा हुआ था। स्तन्यपानके लिए रोते हुए श्रीकृष्णजीका रोना गृहकार्यमें व्यस्त यशोदाजीने जब नहीं सुना तब वे रोते हुए पैर उछालने लगे और उनके पैर की ठोकर से वह छकड़ा उलट गया, उसपर रखे हुए दूध आदि भी गिर पड़े। उनका शब्द सुनकर गोपियों के साथ यशोदाजी आयीं और वहाँ पर खेलते हुए गोपबालकों से उन बाल-

कृष्णके पैरकी ठोकर द्वारा छकड़ेके उलटनेपर विश्वास नहीं करके उसे ग्रहोपद्रव समझकर उन्होंने ब्राह्मणोंसे शान्ति–स्वस्त्ययनादि करवाया। ( भागवतसे उद्धृत )

११।८—विष्णुभगवान्‌के आदेशसे मन्दराचल पर्वतको मथनी तथा सर्पराज वासुकिको रस्सी बनाकर देवासुरोंने क्षीरसमुद्रको मथकर उससे चन्द्रादि चौदह रत्नोंको निकाला था।

११।५६—कठिन तपस्यासे तुष्ट श्रीशङ्करजीसे वरदान पाकर जगतको पीडित करनेवाले वृत्रासुरको मारनेके लिए श्रीविष्णु भगवान्‌की आज्ञासे महर्षि दधीचिसे इन्द्रने उनकी हड्डी माँगी और लोकोपकारार्थ की गई इन्द्रकी याचनाको स्वीकारकर महर्षिने जब योगबलसे शरीर त्याग कर दिया, तब इन्द्रने उनकी हड्डियोंसे वज्र बनाकर वृत्रासुरको मारा।

११।५६—बलके गर्वसे लोकको पीडित करनेवाले 'मधु' नामक दैत्यको मारकर देवताओंको उसके भयसे मुक्तकर प्रलयकालमें श्रीविष्णु भगवान् एकान्त क्षीरसमुद्रमें निश्चिन्त होकर शयन करते हैं।

१२।१७—बहुत पहलेके समयमें घोड़ोंको भी पंख होते थे और वे बिना भूतलका स्पर्श किये ही आकाशमें चलते थे। किसी कारणसे देवताओंने उनके पङ्खोंको कटवा दिया।

१२।३६—पुराणोंमें अनेक प्रकारसे प्रलय होनेका वर्णन किया गया है, उनमें एक यह भी वर्णन है कि समुद्रका पानी इतना अधिक बढ़ जाता है कि वह तटप्रान्तको लाँघकर भूतलमात्रको प्लावित कर देता है। इस प्रकारका जलप्रलय होनेपर समुद्र मर्यादाहीन हो जाता है और संसार उसी समुद्रमें डूब जाता है।

१२।६९—अश्वमेध यज्ञ करनेवाले राजा सगरके साठ सहस्र पुत्र इन्द्रद्वारा यज्ञाश्वको कपिलमुनिके आश्रममें चुराकर बाँधदेने पर उसे खोजते हुए उक्त आश्रममें पहुँचकर यज्ञाश्वकी चोरी करनेवाला उन्हीं मुनिराजको जानकर पदाघातसे उनका तिरस्कार किया, जिससे क्रुद्ध मुनिराजके नेत्रसे निकली हुई अग्नि-ज्वालासे वे साठ सहस्र सगरपुत्र वहीं भस्म हो गये। उनकी सद्गतिके लिये सगर, अंशुमान तथा भगीरथकी घोर तपस्यासे गङ्गाजी भूतलपर आयीं। गङ्गा तथा समुद्रके संगमस्थानका नाम 'गंगासागर' है।

१३।१२—वामनरूप धारण करनेका कथा–प्रसङ्ग १।४१ की पौराणिक-कथामें देखिए।

१३।१५—वज्रसे पर्वतोंके पङ्ख काटे जानेका कथाप्रसङ्ग ५।३१ की पौराणिक कथामें देखें।

१३।१६—त्रिपुरासुरको मारनेके लिए जब शङ्कर भगवान् रथपर सवार होकर चले, तब ब्रह्माने उनका सारथ्य ग्रहण किया था।

१३।५०—एकसमय विशालतम यज्ञमें अजीर्ण होनेके कारण खाण्डव वनको अग्निदेव जब जलाने लगे, उस समय उसमें रहनेवाले 'मय' नामक दानवको अर्जुनने जलनेसे बचा लिया। इस कार्यसे प्रसन्न उस दानवने उनके लिए विविध मणिखचित सर्वोत्तम महल बनाया।

१३।५२—आश्रममें आनेपर जब परशुरामजीको ज्ञात हुआ कि उनके पिताका शिर सहस्रार्जुनने काट लिया है, उसी समय क्रुद्ध होकर उन्होंने पृथ्वीको क्षत्रियहीन कर उनके रक्तसे पितृतर्पण करनेकी कठिन प्रतिज्ञाकी और उसे मारकर इक्कीस बार पृथ्वीको क्षत्रियरहित कर उनके रक्तमय जलसे पाँच तडागोंको पूर्णकर पितरोंका तर्पण किया।

१४।१४—कल्पान्तमें श्रीविष्णु भगवान् वराहका रूप धारणकर रसातलमें धँसी हुई पृथ्वीको अपने दाँतपर उठाकर जब बाहर ला रहे थे तब हिरण्याक्षने उन्हें बीचमें ही रोक दिया, तदनन्तर उन्होंने उसे मारकर पृथ्वी का उद्धार किया।

१४।२५—इन्द्रका शत्रु वृत्रासुर उन्हें मारनेके लिये यज्ञ करने लगा, उस यज्ञमें ऋत्विजोंको 'इन्द्रशत्रुर्वर्द्धस्व स्वाहा' के मन्त्रमें 'इन्द्रस्य शत्रुः=इन्द्रशत्रुः' ऐसा षष्ठी तत्पुरुष समास विग्रहकर पूर्वपदप्रकृतिस्वरका प्रयोग करना समुचित थी, किन्तु उन ऋत्विजोंने इन्द्रश्चासौ शत्रुः=इन्द्रशत्रुः, ऐसा कर्मधारयसमासपरक विग्रहकर 'इन्द्रशत्रु' शब्दमें अन्तोदात्तका प्रयोग कर दिया, उसका परिणाम यह हुआ कि इन्द्रकी रक्षा हो गयी और यज्ञकर्ता वृत्रासुर ही मारा गया।

१४।४३—इस सम्बन्धमें १४।१४ की पौराणिक कथा देखें।

१४।६८—पूर्व कालमें योगनिद्रामें सोये हुए श्रीविष्णु भगवान्को ब्रह्माने जगाया। तदनन्तर ब्रह्मकृत स्तुतिसे प्रसन्न होकर उन्होंने ब्रह्माको मारनेके लिए उद्यत मधु तथा कैटभको मार दिया। यह कथांश मार्कण्डेय पुराणमें है।

१४।७१—इसकी कथाको १४।१४ में और १४।७२—के कथाप्रसङ्गको १।४७ में देखें।

१४।७४-७७—के प्रसङ्गको १।४१ में और १४।७५—के कथाप्रसङ्गको २।४६ में देखें।

१४।७६—लक्ष्मी, पार्वती एवं सरस्वतीके सतीत्वाभिमानको नष्ट करनेके लिए विष्णु, शिव तथा ब्रह्मा साधुका वेष धारणकर परम सती अनुसूयाके पास गये। उसने उन लोगोंका अर्घ-पादार्घ आदिसे अभ्यागतोचित सत्कारके बाद भोजन-सामग्री तैयारकर भोजन करनेके लिए प्रार्थना की। तदनन्तर उन लोगोंने कहा कि यदि तुम नग्न होकर हम लोगोंको भोजन कराओ तब हम लोग तुम्हारे यहाँ भोजन करेंगे, अन्यथा भूखे ही तुम्हारे यहाँसे चले जायेंगे। पर पुरुषके सामने नग्न होना या तीन साधु अतिथियोंका भूखे चले जाना परम सती अनुसूयाके लिए यह विकट समस्या उपस्थित हो गयी। तदनन्तर उसने ध्यानकर उनलोगोंको जगद्व्यापकत्ववेषमें जानकर उनपर कमण्डलुका जल छिड़क दिया, जिससे वे तीनों तत्काल शिशु हो गये और अनुसूया नग्न होकर उन्हें भोजन कराने लगी। यह घटना देख लक्ष्मी आदिने सतीत्वाभिमान छोड़कर अनुसूयाकी स्तुति की, जिससे प्रसन्न होकर पुनः उन्हें पूर्वरूपमें परिणत करनेके उपरान्त उन तीनोंके कहनेसे वरदान माँगा कि जिस प्रकार आप लोग मेरे अङ्कमें शिशुरूप होकर क्रीडा किये हैं, उसी प्रकार पुनः मेरा शिशु होवें। वे तीनों 'तथास्तु' कहकर अपने लोकको चले गये और विष्णु भगवान्ने दत्तात्रेयके रूपमें अनुसूयाके गर्भसे उत्पन्न होकर नष्टप्राय वेदका पुनरुद्धार किया।

१४।८०—कार्तवीर्यके परशुरामजीके द्वारा मारे जानेका कथाप्रसङ्ग १३।५२ में देखें।

१४।८१—रावणवधादिकी कथा १।६७ में देखिये।

१४।८४—सत्यभामाके प्रार्थना करनेपर भगवान् श्रीकृष्ण स्वर्गलोक जाकर देवोंको पराजितकर वहाँसे 'पारिजात' नामक देववृक्षको उखाड़ लाये थे।

१४।८५—जन्मकालमें शिशुपालके तीन नेत्र तथा चार बाहु थे। उसके इस अद्भुत रूपको देखकर जब लोग आश्चर्यित होने लगे, तब आकाशवाणी हुई कि जिसकी गोद में रखते ही इस बालकका एक नेत्र तथा २ बाहु अदृश्य हो जायेंगे, उसीके हाथसे इसकी मृत्यु होगी। अनेकानेक भूपतियोंकी गोदमें रखनेपर भी उसका एक नेत्र तथा दो बाहु अदृश्य नहीं हुए। एक समय श्रीकृष्ण भगवान् शिशुपालकी माता—जो उनकी फूआ लगती थीं—के यहाँ गये, उस समय उनकी गोदमें शिशुपालको उसकी माताने रखा और तत्काल उसका

एक नेत्र तथा दो बाहु अदृश्य हो गये। यह देख उनसे ही अपने पुत्रकी मृत्यु जानकर सात्वती—श्रीकृष्णकी फूआ—ने अपने पुत्रको नहीं मारनेके लिए जब प्रार्थना की, तब उन्होंने उसके सौ अपराधोंको क्षमा करनेके लिए कहा।

१४।८६—तथा १५।५ वराहसम्बन्धी कथांशको १४।१४ में तथा गोप-सम्बन्धी कथांश को ५।६६ में देखिये।

१५।८ तथा २३—की कथाको १४।८५ में देखें।

१५।२४—मुचुकुन्द नामके राजाको देवताका वरदान प्राप्त था कि जो व्यक्ति तुम्हारे सोनेमें बाधा पहुँचएगा वह तुम्हारे देखनेमात्रसे भस्म हो जायगा। २।६० में यह कथा देखिये।

१५।२८—वामनावतारकी कथा १।४१ में देखें।

१५।२६—श्रीकृष्णजीने कल्पान्तमें पृथ्वीको धारण किया था, अतएव उनका नाम 'भूभृत' कहलाया; इस कथाप्रसङ्गको १४।१४ में देखिये।

१५।३०—श्रीकृष्णजीके पर्वत धारण करनेकी कथा ५।६६ में देखें।

१५।३१—यह कथा २।३६ में देखें।

१५।३५—असुरराज कंस की आज्ञासे वत्सका रूप धारण कर जब गोकुल में अरिष्टासुर पहुँचकर उपद्रव करने लगा, तब श्रीकृष्णजीने उसे असुर ज्ञान कर मार डाला।

१५।३६—कंसकी आज्ञासे पूतना नामकी राक्षसी सुन्दरीका रूप धारणकर कर और अपने स्तनोंमें विष लगाकर मथुरा में गयी और बच्चोंको दूध पिला-पिलाकर मारने लगी, उस समय श्रीकृष्णने उसका दूध पीते हुए उसे मार डाला।

१५।३७—शकटासुरवध तथा गोबर्धन धारणकी कथा ११।३ तथा ५।६६ में देखिये।

यमलार्जुनभङ्गकी कथा यह है कि एक बार नन्दरानी बालक श्रीकृष्णजी पर क्रुद्ध होकर उन्हें ओखलीमें बाँधकर कार्यान्तर करनेमें लग गयीं। इधर श्रीकृष्णजी घुटनेके बल चलते एवं ओखलीको घसीटते आँगनमें परस्पर सटे दो वृक्षोंके बीचसे पार हो गये औखली उन पेड़ोंके बीचमें अटक गयी। श्रीकृष्ण-जीने जब ओखलीको जोर लगाकर खींचा तो वे दोनों पेड़ गिर गये। ये दोनों पेड़ गन्धर्व थे और देवशापसे वृक्षरूपमें उत्पन्न हुए थे।

१५।१७ से २६ क्षेपक—इन दश श्लोकोंके कथांशोंको क्रमशः १४।१४,

१।४७, १।४१, १।६७–६८, ११।३०,१५।३६, १५।३७, ११।५६ और १५।३५ में देखना चाहिये।

१५।२७ क्षेपक—केशी नामक असुरने घोड़ेका रूप धारणकर मथुराके दो मार्गोंमें दौड़ता हुआ जब अनेक गोपबालकोंका वध कर दिया और श्रीकृष्णजी को भी काटनेके लिए मुख फैलाया तब उन्होंने उसके मुखमें अपना हाथ घुसेड़ कर उसे ही मार डाला।

१५।२८–२९ क्षेपक—इन दोनों कथांशोंको ५।६९ में देखें।

१५।३० क्षेपक—कंसने कपटपूर्वक श्रीकृष्णजी को अपने यहाँ बुलवाकर उन्हें जब 'कुवलयापीड' नामक मतवाले हाथीके पैरोंसे कुचलकर मरवा डालने का आदेश दिया, तब उन्होंने उसी हाथीके दाँत उखाड़ कर उसे मार डाला।

१५।३१ क्षेपक—जब कृष्णजीने कुवलयापीड हाथीको मार दिया तब 'चाणूर' नामक पहलवानको कंसने आज्ञा दी कि कृष्णको मल्लयुद्ध में मार डालो, किन्तु उनके साथ युद्ध करता हुआ स्वयं चाणूर ही उनके हाथसे मारा गया।

१५।३२ क्षेपक—श्रीकृष्णजीको मारनेके लिए किए गए सभी प्रयत्नोंके असफल होने पर कृष्णने राजसभामें कंसके केशों को पकड़कर उसे मार डाला।

१५।५३—इस कथाप्रसङ्गको २।३८ में तथा १६।८–की कथाको १५।३५ में देखें।

१६।४८ तथा ४९—सौ अपराधोंको क्षमा करनेका कथाप्रसङ्ग १४।८५ में तथा रुक्मिणीहरणका कथाप्रसङ्ग २।२८ में देखना चाहिए।

१६।८०—इस कथांश को १२।३६ में और १६।८१—यह कथांश १४।१४ में देखिये।

१७।४७––की कथाको १।२३ में और १८।१ की कथा को ५।३१ में देखें।

१८।६—अनेक प्रकारसे होनेवाले प्रलयोंमें प्रलयका एक प्रकार यह भी शास्त्रोंमें वर्णित है कि इतनी तीव्र हवा चलती है कि पर्वत परस्पर टकराने लगते हैं और उनके मध्यमें पड़नेसे जगत्के जीवादि चूर्णित होकर नष्ट हो जाते हैं।

१८।२५—इस कथाभागको १४।१४ में देखना चाहिये।

१८।४०—( क ) पुराणोंमें लिखा है कि बाह्य सृष्टि करनेकी इच्छा करने वाले ब्रह्मा पहले आभ्यन्तर सृष्टि देखनेके लिये विष्णुभगवान्के उदरमें प्रविष्ट हुए थे।

( ख ) महान् तपस्वी मार्कण्डेय मुनिको इच्छा हुई कि मैं प्रलयकालका दृश्य देखूँ। एतदर्थ अपनी तपश्चर्यासे भगवान्‌को सन्तुष्टकर उन्होंने अपनी इच्छाकी पूर्तिके लिए उनसे वरदान पाया और उनके उदरमें प्रवेशकर प्रलयका दृश्य देखा।

१८।५०—अपनी बहन 'देवकी' की सन्तानसे अपनी मृत्यु होना जानकर कंसने अपने बहनोई—'वसुदेव'—के सहित 'देवकी' को कैद कर लिया और उत्पन्न होते ही उसकी सन्तानों को मारने लगा। इस प्रकारका क्रम चालू रहनेपर श्रीकृष्ण भगवान्‌का वहीं कारागारमें जन्म हुआ और उनके प्रभावसे वसुदेवने श्रीकृष्णजीको नन्दके यहाँ गोकुल पहुँचा दिया तथा उसी समय नन्द-पत्नी 'यशोदा' के उदरसे उत्पन्न कन्याको रातोरात लाकर कंसको समर्पित कर दिया। तदनन्तर कंसने कन्याको ऊपर उठाकर भूमिपर पटकना चाहा किन्तु वह भूमिपर नहीं गिरकर चण्डिकारूपिणी होकर यह श्लोक कहती हुई आकाश की ओर चली गयी—

'नन्दगोपगृहे जाता यशोदागर्भसम्भवा।
ततस्तौ नाशयिष्यामि विन्ध्याचलनिवासिनी ॥'

१८।७०—इस कथाको १३।५२ में देखिये।

१९।५४—दक्षप्रजापतिने अपने यज्ञमें शिवजीको निमन्त्रित नहीं किया और अपनी पुत्री 'सती' को भी नहीं बुलाया। किन्तु जब सतीको यह ज्ञात हुआ कि मेरे पिताजी यज्ञ कर रहे हैं, तब वे पहले शिवजीके निषेध करनेपर भी बादमें उससे अनुमति पाकर यज्ञमें गयीं और वहाँ जाकर सतीने देखा कि इसमें सभी देवोंको यथोचित यज्ञभाग दिया गया है, किन्तु शिवजीका यज्ञभाग नहीं है। यह देख परमपतिव्रता सती ने पतिके अपमानसे अत्यन्त क्रुद्ध होकर योगाग्निमें अपने शरीरको वहीं भस्म कर डाला। स्वामिनीको इस प्रकार नष्ट होनेसे उनके साथमें आये हुए वीरभद्र—जो शिवजीके अन्यतम गण थे—वहाँपर उपस्थित सदस्योंपर बहुत ही क्रुद्ध होकर यज्ञको नष्ट-भ्रष्ट करने लगे।

१९।९८—वराह-लीलाका कथाप्रसङ्ग १४।१४ में देखना चाहिये।

१९।१०७—पिताकी आज्ञासे चौदह वर्षके लिए वनवास करते हुए रामकी सहधर्मिणी सीताजीका अपहरण जब रावणने कर लिया, तब उनके विरहमें एवं उनको ढूंढते हुए रामजीने वानरराज सुग्रीवके बड़े भाई बालीको मारनेका वचन देकर उनके साथ मित्रता कर ली और सुग्रीवके कहनेसे सात तालवृक्षोंको

एक बाणसे गिराकर सुग्रीवको यह विश्वास उत्पन्न करा दिया हम बालीको मार सकते है।

१६।११६—वराहका रूप धारणकर पृथ्वीके उद्धार करनेकी तथा वामनावतारकी कथाओंको क्रमशः १४।३१ तथा १।४१ में देखिये।

जब बलासुर जगत्को अत्यन्त पीडित करने लगा, तब देवराज इन्द्रने देवोंको साथमें लेकर उसके साथ युद्धकर उसका वध कर दिया।

२०।४३—एतत्सम्बन्धी कथा ५।६६ में और २०।५६ की कथा २।४६ में देखिये।

२०।७३—पूर्वोक्त ५।४६ में कथित प्रसङ्गके अनन्तर जब गरुड़ने स्वर्गमें पहुँचकर वहाँसे अमृत लेकर वापस लौटनेकी इच्छा की तब इन्द्रादि देवोंने उन्हें अमृत लेजानेका निषेध किया और उनके नहीं माननेपर दोनों पक्षों—गरुड तथा इन्द्र—में भयङ्कर युद्ध होने लगा। तदनन्तर इन्द्रने गरुडपर वज्रका प्रहार किया, जिससे उनका एक पंख टूट गया, किन्तु वे स्वर्गसे अमृत लाकर अपनी माता 'विनता' को 'कद्रू' के दासीत्वसे मुक्त कर ही लिये।

२०।७८—राहुके शिर काटनेकी कथा २।४६ में देखिये।

—: ० :—

# सुभाषित तथा लोकोक्तियाँ

—: ० :—

| सर्ग | श्लोक | |
|---|---|---|
| १ | १४ | गृहानुपैतुं प्रणयादभीप्सवो भवन्ति नापुण्यकृतां मनीषिणः । |
| १ | १७ | ग्रहीतुमार्यान् परिचर्यया मुहुर्महानुभावा हि नितान्तमर्थिनः । |
| १ | २६ | अथ वा श्रेयसि केन तृष्यते ? |
| १ | ३८ | ऋते रवेः चालयितुं क्षमेत कः क्षपातमस्काण्डमलीमसं नभः । |
| १ | ६७ | सदाभिमानैकधना हि मानिनः । |
| १ | ७२ | सतीव योषित्प्रकृतिः सुनिश्चला पुंमासमभ्येति भवान्तरेष्वपि । |
| १ | ७३ | शुभेतराचारविपक्त्रिमापदो विपादनीया हि सतामसाधवः । |
| २ | १० | उत्तिष्ठमानस्तु परो नोपेक्ष्यः पथ्यमिच्छता । |
| २ | १२ | ज्ञातसारोऽपि खल्वेकः सन्दिग्धे कार्यवस्तुनि । |
| २ | १३ | ……महीयांसः प्रकृत्या मितभाषिणः । |
| २ | २३ | इन्धनौघधगप्यग्निस्त्विषा नात्येति पूषणम् । |
| २ | २७ | अनिर्लोडितकार्यस्य वाग्जालं वाग्मिनो वृथा । |
| २ | ३१ | तृप्तियोगः परेणापि महिम्ना न महात्मनाम् । |
| २ | ३३ | समूलघातमघ्नन्तः परान्नोद्यन्ति मानिनः । |
| २ | ३४ | विपक्षमखिलीकृत्य प्रतिष्ठा खलु दुर्लभा । |
| २ | ३५ | ध्रियते यावदेकोऽपि रिपुस्तावत्कुतः सुखम् ? । |
| २ | ३७ | उपकर्त्रारिणा सन्धिर्न मित्रेणापकारिणा । |
| २ | ३८ | बद्धमूलस्य मूलं हि महद्वैरतरोः स्त्रियः । |
| २ | ४० | कथापि खलु पापानामलमश्रेयसे यतः । |
| २ | ५१ | तेजस्विमध्ये तेजस्वी दवीयानपि गण्यते । |
| २ | ५४ | चतुर्थोपायसाध्ये तु रिपौ सान्त्वमपक्रिया । |
| २ | ५५ | सामवादाः सकोपस्य तस्य प्रत्युत दीपकाः । |
| २ | ६२ | सामानाधिकरण्यं हि तेजस्तिमिरयोः कुतः ? |
| २ | ६५ | सर्वः स्वार्थं समीहते । |

| | | |
|---|---|---|
| २ | ७० | निर्धारितेऽर्थे लेखेन खलूक्त्वा खलु वाचिकम् । |
| २ | ८० | उपायमास्थितस्यापि नश्यन्त्यर्थाः प्रमाद्यतः । |
| २ | ८३ | तेजः क्षमा वा नैकान्तं कालज्ञस्य महीपतेः ।<br>नैकमोजः प्रसादो वा रसभावविदः कवेः । |
| २ | ८५ | मृदु व्यवहितं तेजो भोक्तुमर्थान् प्रकल्पते । |
| २ | ९४ | अयथाबलमारम्भो निदानं क्षयसम्पदः । |
| २ | १०० | बृहत्सहायः कार्यान्तं क्षोदीयानपि गच्छति । |
| २ | १०४ | महात्मानोऽनुगृह्णन्ति भजमानान् रिपूनपि । |
| २ | १०५ | छन्दानुवृत्तिदुःसाध्याः सुहृदो विमनीकृताः । |
| २ | १०७ | अमृतं नाम यत्सन्तो मन्त्रजिह्वेषु जुह्वति । |
| २ | १०९ | तीक्ष्णा नारुन्तुदा बुद्धिः कर्म शान्तं प्रतापवत् ।<br>नोपतापि मनः सोष्म वागेका वाग्मिनः सतः ॥ |
| ३ | ३१ | अनेकशः संस्तुतमप्यनल्पा नवं नवं प्रीतिरहो करोति । |
| ४ | १७ | क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः । |
| ५ | ६ | सर्वः प्रियः खलु भवत्यनुरूपचेष्टः । |
| ५ | १४ | सर्वे हि नोपगतमप्यपचीयमानं वर्धिष्णुमाश्रयमनागतमभ्युपैति । |
| ५ | १९ | सङ्घर्षिणा सह गुणाभ्यधिकैर्दुरासम् । |
| ५ | ३७ | दानं ददत्यपि जलैः सहसाधिरूढे को विद्यमानगतिरासितुमुत्सहेत । |
| ५ | ४१ | आक्रान्तितो न वशमेति महान् परस्य । |
| ५ | ४२ | नान्यस्य गन्धमपि मानभृतः सहन्ते । |
| ५ | ४४ | नैवात्मनीनमथवा क्रियते मदान्धैः । |
| ५ | ४७ | शास्त्रं हि निश्चितधियां क्व न सिद्धिमेति । |
| ५ | ४९ | मन्दोऽपि नाम न महानवगृह्य साध्यः । |
| ६ | ४४ | समय एव करोति बलाबलम् । |
| ६ | ४५ | परिभवोऽरिभवो हि सुदुःसहः । |
| ६ | ६३ | उपचितेषु परेष्वसमर्थतां व्रजति कालवशाद्बलवानपि । |
| ७ | १ | ······अभिराद्धुमादृतानां भवति महत्सु न निष्फलः प्रयासः । |
| ७ | ३८ | स्फुटमभिभूषयति स्त्रियस्त्रपैव । |
| ७ | ४३ | भवति हि विक्लवता गुणोऽङ्गनानाम् । |
| ७ | ५० | त्वरयति रन्तुमहो जनं मनोभूः । |

| | | |
|---|---|---|
| ७ | ५२ | किमिव न शक्तिहरं ससाध्वसानाम् । |
| ७ | ६१ | न परिचयो मलिनात्मनां प्रधानम् । |
| ७ | ६८ | मृदुतरतनवोऽलसाः प्रकृत्या चिरमपि ताः किमुत प्रयासभाजः । |
| ८ | ७ | बुद्ध्वा वा जितमपरेण काममाविष्कुर्वीत स्वगुणमपत्रपः क एव ? |
| ८ | १० | औचित्यं गणयति को विशेषकामः ? |
| ८ | १२ | प्रादुःष्यात्क इव जितः पुरः परेण ? |
| ८ | १८ | उद्वृत्तः क इव सुखावहः परेषाम् ? |
| ८ | २० | विपदि न दूषिताऽतिभूमिः । |
| ८ | २२ | लब्धस्पर्शान । भवति कुतोऽथवा व्यवस्था ? । |
| ८ | २४ | क्षुभ्यन्ति प्रसभमहो विनापि हेतोर्लीलाभिः किमु सति कारणे तरुण्यः ? |
| ८ | २८ | युक्तानां विमलतया तिरस्क्रियायै नाक्रामन्नपि हि भवत्यलं जलौघः । |
| ८ | ४५ | कस्मिन् वा सजलगुणे गिरां पटुत्वम् ? |
| ८ | ५४ | आरूढः पतित इति स्वसम्भवोऽपि स्वच्छानां परिहरणीयतामुपैति । |
| ८ | ५५ | शोभायै विपदि सदाश्रिता भवन्ति । |
| ८ | ५७ | चक्षुष्यः खलु महतां परैरलङ्घ्यः । |
| ८ | ६० | ......अवधीरितानामप्युच्चैर्भवति लघीयसां हि धाष्टर्यम् । |
| ८ | ६९ | नैवाहो विरमति कौतुकं प्रियेभ्यः । |
| ९ | ५ | ......अस्तसमयेऽपि सतामुचितं खलूच्चतरमेव पदम् । |
| ९ | ६ | प्रतिकूलतामुपगते हि विधौ विफलत्वमेति बहुसाधनता । |
| ९ | १२ | अपदोषतैव विगुणस्य गुणः । |
| ९ | १६ | चपलाजनं प्रति न चोद्यमदः । |
| ९ | २३ | ......लघवः प्रकटी भवन्ति मलिनाश्रयतः । |
| ९ | २९ | दधति ध्रुवं क्रमश एव न तु द्युतिशालिनोऽपि सहसोपचयम् । |
| ९ | ३३ | अविलम्बितक्रममहो महतामितरेतरोपकृतिमच्चरितम् । |
| ९ | ४३ | समये हि सर्वमुपकारि कृतम् । |
| ९ | ४८ | भजते विदेशमधिकेन जितस्तदनुप्रवेशमथवा कुशलः । |
| ९ | ५१ | क्षममस्य बाढमिदमेव हि यत्प्रियसङ्गमेष्वनवलेपमदः । |
| ९ | ५७ | किमु चोदिताः प्रियहितार्थकृतः कृतिनो भवन्ति सुहृदः सुहृदाम् ? |

| | | |
|---|---|---|
| ९ | ६२ | सुहृदर्थमीहितमजिह्मधियां प्रकृतेर्विराजति विरुद्धमपि । |
| ९ | ६८ | विषतां निषेवितमपक्रियया समुपैति सर्वमिति सत्यमदः । |
| ९ | ६९ | विदितेङ्गिते हि पुर एव जने सपदीरिताः खलु लगन्ति गिरः । |
| १० | ५ | भ्रान्ति भाजि भवति क्व विवेकः ? |
| १० | १८ | स्वां मदात्प्रकृतिमेति हि सर्वः । |
| १० | २१ | दुस्त्यजः खलु सुखादपि मानः । |
| १० | २८ | निवृतिर्हि मनसा मदहेतुः । |
| १० | ३५ | न क्षमं भवति तत्त्वविचारे मत्सरेण हतसंवृति चेतः । |
| १० | ७९ | आनुकूलिकतया हि नराणामाक्षिपन्ति हृदयानि तरुण्यः । |
| ११ | २५ | परपरिभवि तेजस्तन्वतामाशुकर्तुं प्रभवति हि विपक्षोच्छेदमग्रसरोऽपि । |
| ११ | ३३ | ······मानिनां मण्डनश्रीर्व्रजति हि सफलत्वं वल्लभालोकनेन । |
| ११ | ३५ | करुणमपि समर्थं मानिनां मानभेदे रुदितमुदितमस्त्रं योषितां विग्रहेषु । |
| ११ | ५७ | निरसितुमरिमिच्छोर्ये तदीयाश्रयेण श्रियमधिगतवन्तस्तेऽपि हन्तव्यपक्षे । |
| ११ | ५९ | नियतविषयवृत्तेरप्यनल्पप्रतापक्षतसकलविपक्षस्तेजसः स स्वभावः । |
| ११ | ६४ | हतविधिलसितानां हि विचित्रो विपाकः । |
| १२ | ३२ | दाक्ष्यं हि सद्यः फलदम् । |
| १२ | ३६ | निःशेषमाक्रान्तमहीतलो जलैश्चलन् समुद्रोऽपि समुज्झति स्थितिम् । |
| १२ | ४६ | प्रायेण नीचानपि मेदिनीभृतो जनः समेनैव पथाऽधिरोहति । |
| १३ | ६ | मदमूढबुद्धिषु विवेकिता कुतः ? |
| १३ | १७ | महतां हि सर्वमथवा जनातिगम् । |
| १३ | ६८ | महतीमपि श्रियमवाप्य विस्मयः सुजनो न विस्मरति जातुकिञ्चन । |
| १४ | २ | लज्जते न गदितः प्रियं परो वक्तुरेव भवति त्रपाधिका । |
| १४ | ३ | तोषमेति वितथैः स्तवैः परस्ते च तस्य सुलभाः शरीरिभिः । |
| १४ | ८ | को विहन्तुमलमास्थितोदये वासरश्रियमशीतदीधितौ । |
| १४ | १३ | किं परस्य स गुणः समश्नुते पथ्यवृत्तिरपि यद्यरोगिताम् । |
| १४ | १४ | उद्धृतौ भवति कस्य वा भुवः श्रीवराहमपहाय योग्यता । |
| १४ | ४६ | वर्षुकस्य किमपः कृतोन्नतेरम्बुदस्य परिहार्यमूषरम् ? |

| | |
|---|---|
| १४ ५५ | स्नातकं गुरुमभीष्टमृत्विजं संयुजा च सह मेदिनीपतिम्। अर्घभाज इति कीर्तयन्ति षट्......।। |
| १५ १ | परवृद्धिमत्सरि मनो हि मानिनाम् । |
| १५ ११ | याति विकृतिमपि संवृतिमत्किमु यन्निसर्गनिरवग्रहं मनः ।। |
| १५ १४ | दयितं जनः खलु गुणीति मन्यते । |
| १५ १६ | तव कर्मणैव विकसत्यसत्यता । |
| १५ १७ | भौमदिनमभिदधत्यथवा भृशमप्रशस्तमति मङ्गलं जनः ।। |
| १५ २२ | स्फुटमापदां पदमनात्मवेदिता । |
| १४ ३३ | ह्रासकरमघटते नितरां शिरसीव कङ्कतमपेतमूर्द्धजे । |
| १५क्षे०१ | ननु सर्व एव समवेक्ष्य कमपि गुणमेति पूज्यताम् । |
| १५,,१४ | चपलात्मिका प्रकृतिरेव हीदृशी । |
| १५ ४० | सत्यनियतवचसं वचसा सुजनं जनाश्चलयितुं क ईशते ? |
| १५ ४१ | प्रभुचित्तमेव हि जनोऽनुवर्तते । |
| १५ ४१ | स्मर्तुमधिगतगुणस्मरणाः पटवो न दोषमखिलं खलूतमाः ।। |
| १६ २० | न्यसनाय ससौरभस्य कस्तरुसूनस्य शिरस्यसूयति ? |
| १६ २२ | उपकारपरः स्वभावतः सततं सर्वजनस्य सज्जनः । असतामनिशं तथाप्यहो गुरुहृद्रोगकरी तदुन्नतिः ।। |
| १६ २३ | परितप्यत एव नोत्तमः परितप्तोऽप्यपरः सुसंवृतिः । परवृद्धिभिराहितव्यथः स्फुटनिर्भिन्नदुराशयोऽधमः ।। |
| १६ २५ | अनुहुङ्कुरुते घनध्वनिं न हि गोमायुरुतानि केसरी । |
| १६ २६ | जितरोषरया महाधियः, सपदि क्रोधजितो लघुर्जनः । विजितेन जितस्य दुर्मतेर्मतिमद्भिः सह का विरोधता ? ।। |
| १६ २७ | वचनैरसतां महीयसो न खलु व्येति गुरुत्वमुद्धतैः । |
| १६ २८ | परितोषयिता न कश्चन स्वगतो यस्य गुणोऽस्ति देहिनः । परदोषकथाभिरल्पकः स्वजनं तोषयितुं किलेच्छति ।। |
| १६ २९ | सहजान्धदृशः स्वदुर्नये परदोषेक्षणदिव्यचक्षुषः । स्वगुणोच्चगिरो मुनिव्रताः परवर्णग्रहणेष्वसाधवः ।। |
| १६ ३५ | महतस्तरसा विलङ्घयन्निजदोषेण कुधीर्विनश्यति । |
| १६ ३९ | विविनक्ति न बुद्धिदुर्विधः स्वयमेव स्वहितं पृथग्जनः । |
| १६ ४० | विदुरेष्यदपायमात्मना परतः श्रद्दधतेऽथ वा बुधाः । न परोपहितं न च स्वतः प्रमिमीतेऽनुभवादृतेऽल्पधीः ।। |

| | | |
|---|---|---|
| १६ | ४१ | उपदेशपराः परेष्वपि स्वविनाशाभिमुखेषु साधवः । |
| १६ | ४३ | अथवाऽभिनिविष्टबुद्धिषु व्रजति व्यर्थकतां सुभाषितम् । |
| १६ | ४४ | अनपेक्ष्य गुणागुणौ जनः स्वरुचिं निश्चयतोऽनुधावति । |
| १६ | ४५ | प्रियमांसमृगाधिपोज्झितः किमवद्यः करिकुम्भजो मणिः ? ।। |
| १६ | ४६ | क्रियते धवलः खलूच्चकैर्धवलैरेव, सितेतरैरधः । |
| १६ | ४७ | सहसि प्लवगैरुपासितं न हि गुञ्जाफलमेति सोष्मताम् । |
| १६ | ५१ | प्रलयोल्लसितस्य वारिधेः परिवाहो जगतः करोति किम् ? । |
| १६ | ५२ | न परेषु महौजसश्छलादपकुर्वन्ति मलिम्लुचा इव । |
| १६ | ५५ | भजते कुपितोऽप्युदारधीरनुनीतिं नतिमात्रकेण सः । |
| १७ | १८ | घनाम्बुभिर्बहुलितनिम्नगाजलैर्जलं न हि व्रजति विकारमम्बुधेः । |
| १७ | ४० | पयस्यभिद्रवति भुवं युगावधौ सरित्पतिर्नहि समुपैति रिक्तताम् । |
| १७ | ५० | विलम्बितुं न खलु सहा मनस्विनो विधित्सतः कलहमवेक्ष्य विद्विषः । |
| १७ | ५६ | सुसंहतैर्दधदपि धाम नीयते तिरस्कृतिं बहुभिरसंशयं परः । |
| १८ | २३ | कर्मोदारं कीर्तये कर्तुकामान् किं वा जात्याः स्वामिनो ह्रेपयन्ति ? |
| १८ | ६४ | का च लोकानुवृत्तिः ? । |
| १८ | ६६ | योग्येनार्थः कस्य न स्याज्जनेन ? । |
| १९ | ९९ | दानेषु स्थूललक्ष्यत्वं नहि तस्य शरासने । |
| १९ | ११९ | शुद्धया युक्तानां वैरिवर्गस्य मध्ये भर्त्रा क्षिप्तानामेतदेवानुरूपम् । |
| २० | २९ | भवति स्फुटमागतो विपक्षान्न सपक्षोऽपि हि निर्वृतेर्विघाता । |
| २० | ४० | ननु वारिधरोपरोधमुक्तः सुतरामुत्तपते पतिः प्रभाणाम् । |
| २० | ७४ | उपकृत्य निसर्गतः परेषामुपरोधं न हि कुर्वते महान्तः । |

—: o :—

# 'सर्वङ्कषा' व्याख्या में आये हुये ग्रन्थों और ग्रन्थकारों के नाम



अगस्त्य
अणुपरिमाणवादी
अभिधान
अभिधानचिन्तामणि
अभिधानरत्नमाला
अमर ( अमरकोश )
अलङ्कारसर्वस्व
अश्वशास्त्र
आगम
आचार्य
आचार्यदण्डी ( दण्डी )
आचार्यमिहिर
आधुनिक
आपस्तम्ब (आपस्तम्बीय)
आलङ्कारिक
उत्तरकाण्ड
उत्पल ( उत्पलमाला )
कपिल
कल्याणवर्मा
कामन्दक (कामन्दकीय)
कालिदास
कालिदासत्रयसञ्जीवनी
काव्यप्रकाश
काशिका
किरातार्जुनीय
केशव
कैयट
कोष ( श )
क्षीरस्वामी ( स्वामी )
गणव्याख्यान
घंटापथ ( किरातार्जुनीयटीका )
जयादित्य

जैमिनि
त्रिकाण्डशेष (त्रिकाण्ड)
दशरूपक
दिवाकर
नाट्यविद्
नारद
निबन्ध
नैदानिक
नैषध
न्यासकार
न्यासोद्योत
पिङ्गलनाग
पुराण
पूर्वाचार्य
बौद्ध
भट्ट
भट्टमल्ल
भरत
भविष्यपुराण
भागवत
भारवि
भाष्यकार ( भाष्य )
भोज ( भोजराज )
मध्यपरिमाणवादी
मनु
महाभारत
मिताक्षरा
मृगचर्मीय
मेदिनी
याज्ञवल्क्य
यादव
योगयात्रा

रङ्गराज
रत्नप्रकाश
रत्नाकर
रससागर
राजपुत्रीय
रामायण
रेवतोत्तर
वल्लभ
वसन्तराजीय
वाग्भट
वामन
विश्व ( विश्वप्रकाश )
विष्णुपुराण
वृत्तरत्नाकर
वृत्तिकार
वैजयन्ती
व्यास
शब्दार्णव
शाकटायन
शाश्वत
श्रुति
सज्जन
सञ्जीवनी
सर्वस्वकार
साङ्ख्य
स्वामी
हयलीलावती
हरि
हलायुध
हेमचन्द्र
हैम

---

# श्लोकानुक्रमणिका



* एतच्चिह्नाङ्कितं पद्यं क्षेपकं बोध्यम् ।

ख



ग

सम्पूर्णग्रन्थस्य श्लोकसंख्या १६४५, पञ्चदशे सर्गे क्षेपकाः श्लोकाः ३४ समाप्तौ कविवंशवर्णनश्लोकाः ५ एवं समुदिता श्लोकसंख्या १६८४ ।

---



# कतिपय परीक्षोपयोगी प्रकाशन

१ रघुवंशमहाकाव्यम् प्र० सर्ग । 'चन्द्रकला' सं० हि० व्या०—शेषराजशर्मा ३
२ रघुवंशमहाकाव्यम् । 'विमला' संस्कृत-हिन्दीव्याख्या । श्रीकृष्णमणि त्रिपा
द्वितीय ३-२५, तृतीय ३-००, ४-५ ६-००, ६-७ ६-००; १३-१४ ६
३ हितोपदेश । मित्रलाभ । 'चन्द्रकला' सं० हि० टीका—श्रीशेषराजशर्मा १०
४ लघुसिद्धान्तकौमुदी । 'शिवाख्य' सं० हि० टीका—गोमतीप्रसादशास्त्री १२
५ तर्कसंग्रह—पदकृत्य । हिन्दीटीकासहित—श्रीशेषराजशर्मा 'रेग्मी'
६ कुमारसम्भव । 'विमला' संस्कृत-हिन्दीटीका—पं० श्रीकृष्णमणित्रिपाठी
१-२ सर्ग ६-०० तृ० सर्ग ३-०० पं० सर्ग २-२५ पञ्चमसर्ग
७ स्वप्नवासवदत्ता । 'चन्द्रकला' सं० हि० टीका—श्रीशेषराजशर्मा 'रेग्मी' १
८ नीतिशतकम् । 'विमला' संस्कृत—हिन्दीव्याख्योपेतम्—कृष्णमणित्रिपाठी ५-५०
९ छन्दोमञ्जरी । ( प्रमाणिक-संस्करण ) । 'सुषमा'-'सफला' संस्कृत-
हिन्दी व्याख्या युक्त । व्याख्याकार—डॉ० ब्रह्मानन्द त्रिपाठी ८-००
१० काव्यमीमांसा । 'विमला' संस्कृत-हिन्दी टीका । १—५ अध्याय ४—५०
११ पञ्चतन्त्र । अपरीक्षितकारक । 'विमला' सं० हि० टीका । कृष्णमणित्रिपाठी ६—५०
१२ संस्कृत व्याकरणम् । (अनु० खण्ड-निबन्धखण्ड सहित)-पं० रामचन्द्र झा १५—००
१३ सांख्यकारिका । 'सांख्यप्रकाश' सं० हि० टीका । श्रीकृष्णमणित्रिपाठी १०—००
१४ वेदान्तसार । 'भावबोधिनी' सं० हि० टीका—श्रीरामशरणत्रिपाठी ९—००
१५ मेघदूत । 'चन्द्रकला' सं० हि० टीका—श्रीशेषराजशर्मा 'रेग्मी' १४—००
१६ अनुवादचन्द्रिका । ( सर्वाङ्गपूर्ण संस्करण ) । डॉ० ब्रह्मानन्द त्रिपाठी १५—००
१७ दशरूपक । 'चन्द्रकला' हि० टीका सहित—डॉ० भोलाशंकर व्यास २०—००
१८ साहित्यदर्पण । 'शशिकला' हिन्दीटीका १-६ परि० ३५-००, ७—१० परि० २०—००
१९ काव्यप्रकाश । 'चन्द्रकला' हिन्दी टीका—डॉ० सत्यव्रत सिंह ४०—००
२० भट्टिमहाकाव्य । सान्वय संस्कृत-हिन्दीव्याख्यासहित । श्रीगोपालशास्त्री
'दर्शनकेशरी' १—४ सर्ग १०—००, ५—८ सर्ग १५—०० एवं १४—२२ १५—००
नैषधमहाकाव्य । 'चन्द्रकला' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या सहित । श्रीशेषराजशर्मा
प्र० सर्ग ८—०० १-३ सर्ग १८—०० १-५ सर्ग २७—०० १-९ सर्ग ४५—००
२२ किरातार्जुनीयम् । 'विजया' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या, परीक्षोपयोगि संस्करण ।
डॉ० ब्रह्मानन्द त्रिपाठी । द्वि० सर्ग २—२५ ३—६ सर्ग ७—००
२३ दशकुमार-पूर्वपीठिका । परीक्षापयोगि 'विमला' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या सहित
व्याख्याकार—पं० श्रीकृष्णमणि त्रिपाठी ७—५०
२४ प्रस्तावरत्नाकर । परीक्षोपयोगि निबन्धसंग्रह । डॉ० ब्रह्मानन्दत्रिपाठी ७—५०
२५ सवृत्तिरष्टाध्यायीसूत्रपाठः । सम्पा० श्रीगोपालशास्त्री 'दर्शनकेशरी' ६—००